॥ श्रीः ॥



हरिदास संस्कृत ग्रन्थमाला
२७१






महाकविश्रीविल्हणविरचितं

# विक्रमाङ्कदेवचरितम्

## 'सुचारु', 'सुरभि' संस्कृत-हिन्दीव्याख्योपेतम्

व्याख्याकारः
साहित्य-वेदान्त-मीमांसाचार्यः, साहित्यरत्नम्
डॉ० श्रीगजाननशास्त्री मुसलगांवकरः
एम० ए०, पी-एच० डी०
[ प्राध्यापकः, काशीहिन्दूविश्वविद्यालयः, वाराणसी ]

( प्रथमः सर्गः )



चौखम्बा संस्कृत सीरीज आफिस, वाराणसी-१
१९६९

THE
HARIDAS SANSKRIT SERIES
279




# VIKRAMĀṄKADEVACARITA

OF

MAHĀKAVI VILHAṆA

Edited With

*The 'Sucāru'-'Surabhi' Sanskrit-Hindī Commentaries*

By

SĀHITYA-VEDĀNTA-MIMĀṂSĀCĀRYA, SĀHITYARATNA
DR. ŚRĪ GAJĀNANA ŚĀSTRĪ MUSALGĀONKAR
M. A., Ph. D.
*Lecturer, B. H. U., Varanasi.*

THE
CHOWKHAMBA SANSKRIT SERIES OFFICE
VARANASI-1
1969



# प्रस्तावना

## भारतीय साहित्य में इतिहास का स्थान—

पश्चिमी शिक्षा के परिणामस्वरूप आजकल लोगों ने एक धारणा-सी बना ली है कि भारतीय साहित्य में इतिहास के लिये कोई स्थान ही नहीं है। कतिपय विद्वानों का तो यहाँ तक कहना है कि भारतीय लोग इतिहास से परिचित ही न थे, इसी कारण संस्कृत-साहित्य में इतिहास-ग्रन्थों का निर्माण नहीं हुआ।

परन्तु ये धारणायें नितान्त निराधार हैं। भारतीय साहित्य में पुराण और इतिहास, वेद के ही तुल्य समझे गये हैं। ऋग्वेद में ही अनेक कथायें ऐसी हैं जिनमें इतिहास भरा पड़ा है।

"त्रितं कूपेऽवहितमेतत्सूक्तं प्रतिबभौ।
तत्र ब्रह्मेतिहासमिश्र मृङ्मिश्रं गाथामिश्रं भवति॥" ( निरु० ४।६ )

छान्दोग्य उपनिषद् में सनत्कुमार के साथ ब्रह्मविद्या का अध्ययन करते समय अपनी अधीत विद्याओं में नारद मुनि ने 'इतिहास तथा पुराण' को पञ्चम वेद कहा है।

"ऋग्वेदं भगवोऽध्येमि यजुर्वेदं सामवेदमथर्वणम्।
इतिहासपुराणं पञ्चमं वेदानां वेदम्॥" ( छान्दो० ७।१ )

यास्क ने भी निरुक्त में ऋचाओं के निर्वचनार्थं ब्राह्मणग्रन्थ तथा प्राचीन आचार्यों की कथाओं को 'इतिहासमाचक्षते' ऐसा कहा है। वेदार्थ का निरूपण करने वाले विभिन्न सम्प्रदायों में ऐतिहासिकों का भी एक पृथक् स्थान था। निरुक्तकार 'इति ऐतिहासिकाः' कहकर उपर्युक्त कथन को पुष्ट करते हैं।

## इतिहास और पुराणों के अध्ययन की आवश्यकता—

वेद का यथार्थ अर्थ समझने के लिये इतिहास-पुराण का अध्ययन आवश्यक बताया गया है। भगवान् वेदव्यास कहते हैं—'इतिहासपुराणाभ्यां वेदं समुपबृंहयेत्' वेद का उपबृंहण ( स्पष्टार्थ प्रतीति ) इतिहास और पुराण के द्वारा होना चाहिये, क्योंकि इतिहास और पुराणों के न जानने वाले लोगों से वेद को भय

लगता है—कि ये इतिहास-पुराणानभिज्ञ मूर्ख कहीं मुझको नष्ट न कर दें अर्थात् मेरी हत्या न कर बैठें।

राजशेखर ने 'इतिहास' को एक उपवेद ही माना है। कौटिल्य ने 'इतिहास' की अथर्ववेद के साथ गणना की है तथा इसके अन्तर्गत पुराण, इतिवृत्त, आख्यायिका, उदाहरण, धर्मशास्त्र और अर्थशास्त्र को माना है।

इतने ठोस प्रमाणों के रहते हुए भी भारतीय साहित्य को इतिहास से शून्य समझना अनुचित है।

### 'इतिहास' शब्द का वास्तविक व्यापक अर्थ—

'इतिहास' शब्द के वास्तविक अर्थ का परिचय देते हुए 'रामायण-महाभारत' भारत के वास्तव में इतिहास हैं। 'इतिहास' शब्द का अर्थ—इति + ह + आस—जो इस तरह से था। इतिहास शब्द की इस व्युत्पत्ति से यह स्पष्ट होता है कि सभ्यता, संस्कृति तथा धर्म के प्राचीन स्वरूप तथा समय-समय पर होने वाली युगक्रान्ति का परिचायक 'इतिहास' ही हुआ करता है। इसीलिये 'रामायण-महाभारत' इतिहास कहे जाते हैं।

### इतिहास तथा पुराणों का प्रतिपाद्य विषय—

इतिहास के द्वारा वेद के अर्थ का स्पष्टीकरण होता है। वेद का अर्थ तो स्वयं सूक्ष्म ठहरा, जिसे सूक्ष्म मतिवाले लोग ही भलीभाँति समझ सकते हैं। परन्तु इन इतिहास तथा पुराण ग्रन्थों में हम उसी सूक्ष्म अर्थ का प्रतिपादन जनसाधारण के लिये बोधगम्य, सरस तथा सरल भाषा में पाते हैं। इतिहास और पुराणों में जो सिद्धान्त प्रतिपादित हैं, वे सिद्धान्त वेद के ही हैं; इसमें तनिक भी सन्देह नहीं। परन्तु हमारे समझने योग्य भाषा में लिखे जाने के कारण ये हमारे हृदय को अधिक स्पर्श करते हैं। व्यास ने इतिहास की महत्ता बतलाते हुए इसी बात की ओर संकेत किया है—

इतिहासपुराणाभ्यां वेदं समुपबृंहयेत्।
बिभेत्यल्पश्रुताद्वेदोमामयं प्रहरिष्यति॥

### इतिहास के व्यापक अर्थ में राजशेखर की सम्मति—

इतिहास के जिस व्यापक अर्थ का हमने अभी निर्देश किया है, उसका

समर्थन राजशेखर की काव्यमीमांसा से भी होता है। राजशेखर का कहना है कि इतिहास दो प्रकार का है—( १ ) परिक्रिया, ( २ ) पुराकल्प। 'परिक्रिया' से अभिप्राय उस इतिहास से है जिसका नायक एक ही व्यक्ति होता है, जैसे रामायण। 'पुराकल्प' अनेक नायक वाले इतिहास ग्रन्थ का सूचक है, जैसे महाभारत।

परिक्रिया पुराकल्पः, इतिहासगतिर्द्विधा।
स्यादेकनायकापूर्वा, द्वितीयाबहुनायका॥



अतः राजशेखर के अनुसार भी 'रामायण-महाभारत' ये दोनों ग्रन्थरत्न 'इतिहास' के ही अन्तर्गत माने जाते हैं।

## प्राचीन विद्वानों की लौकिक ऐतिहासिक ग्रन्थ-रचना—

इस वास्तविक स्थिति के बताने के बाद भी यह प्रश्न उपस्थित हो सकता है कि प्राचीन भारतीय विद्वान् आधुनिक अर्थ में ( तिथिप्रधान, घटनाप्रधान ) इतिहास ग्रन्थ रचना की ओर इतने उदासीन क्यों रहे ?

ऐसे प्रश्नकर्ता बिना सोचे-समझे ऐसा प्रश्न किया करते हैं। क्योंकि प्राचीन भारतीय विद्वानों ने अपने साहित्य में लौकिक घटनाओं के इतिहासों को रचा ही नहीं, यह कैसे कहा जा सकता है। पुराणों, बौद्ध तथा जैन ग्रन्थों में तात्कालिक धार्मिक, सामाजिक एवं सांस्कृतिक जीवन का विशद चित्र देखने को मिलता है। राजाओं की प्रशस्तियों में ऐतिहासिक तथ्य उपलब्ध होते हैं। संस्कृत के महाकाव्यों, नाटकों तथा गद्य काव्यों में जहाँ-तहाँ ऐतिहासिक सामग्री बिखरी पाते हैं। मेघदूत जैसे काल्पनिक खण्डकाव्य में भी तत्कालीन समाज और इतिहास के यथार्थ चित्र दिखाई देते हैं। कुछ विद्वानों का कहना है कि कालिदास का कुमारसम्भव मौर्यों के पतन और वैदिक संस्कृति के उन्नायक हिन्दूराज्यों के उत्थान का रूपकात्मक चित्रण है तथा भारवि का किरातार्जुनीय कुशन आक्रान्ताओं से त्रस्त भारत में राष्ट्रीयता का ओजःपूर्ण सन्देश फूँकने वाला महाकाव्य है।

इनके अतिरिक्त अनेक ऐतिहासिक महाकाव्यों की रचना हुई जिनके द्वारा भारत के मध्यकालीन इतिहास पर बहुत कुछ प्रकाश पड़ता है।

इसी विषय पर श्री पं॰ चन्द्रशेखर पाण्डे एम॰ ए॰ महोदय ने बहुत ही युक्तियुक्त तथा सुन्दर लिखा है।

## ऐतिहासिक भारतीय दृष्टिकोण—

जिस दृष्टिकोण को लेकर पाश्चात्त्य आलोचक संस्कृत के इतिहास ग्रन्थों की समीक्षा करते हैं, वह भ्रान्तिपूर्ण है। इतिहास के आधुनिक ग्रन्थों को आदर्श मानकर संस्कृत के ऐतिहासिक ग्रन्थों की आलोचना करना सर्वथा अनुचित है। भारतीय आदर्श के अनुसार इतिहास का उद्देश्य तिथियों या घटनावलियों का वर्णन करना नहीं, प्रत्युत जीवन के शाश्वत सिद्धान्तों को महापुरुषों के जीवन में घटाते हुए राष्ट्र के सांस्कृतिक उत्थान में योग देना है।

यह है हमारे भारतीय इतिहास का दृष्टिकोण; और इसी दृष्टिकोण से हमारे पुराण, रामायण, महाभारत भारत के सच्चे इतिहास हैं यह माना जाता है।

## दैवी तथा पौराणिक विभूतियों के इतिहास रक्षा की आवश्यकता—

भारतीयों ने राम-कृष्णादि दैवी विभूतियों और नल-युधिष्ठिरादि पौराणिक व्यक्तियों को ही जातीय इतिहास का वास्तविक प्रतिनिधि माना है। अतः उन्हीं के काव्यमय इतिहासों को अध्ययनाध्यापन परम्परा के द्वारा सुरक्षित रखा गया। इसका कारण यह था कि अलौकिक विभूतियों के चरित्र में मानवजाति के चिरन्तन आदर्शों का प्रतिबिम्ब सञ्चित रहता है।

## इतिहास की पृष्ठभूमि पर काव्य-चित्रण—

हमारे यहाँ रघुवंश से लेकर नैषधादि प्रायः सभी काव्य, इतिहास की आधार भित्ति पर ही चित्रित किये गये हैं। इतिहास-भित्ति पर कुछ दैवी विभूतियों, पौराणिक एवं लौकिक व्यक्तियों का भी काव्यचित्रण हुआ है।

## भारत के ऐतिहासिक ग्रन्थों के नष्ट होने में कारण—

इनके देखने से संस्कृत में अनेकानेक प्रामाणिक ऐतिहासिक ग्रन्थों की रचना हुई थी इसमें सन्देह नहीं रहता। आधुनिक ऐतिहासिक विद्वानों से यह बात छिपी नहीं है कि भारत पर समय-समय पर कैसे-कैसे विध्वंसकारी विधर्मियों के आक्रमण हुए और उसमें हमारा उत्कर्षद्योतक साहित्येतिहास किस तरह नष्ट

किया गया। यहाँ तक कि जल गर्म करने के काम में भी भारतीय ग्रन्थों का उपयोग किया गया। तथापि जो कुछ अवशिष्ट रह पाया उनका धीरे-धीरे अन्वेषण हो रहा है। उनमें अंशतः उपलब्ध भी हुए हैं।

## भारतीय प्राचीन विद्वानों की उत्साहशीलता के दर्शन में हेतु प्राचीन विद्वानों की इतिहासप्रियता—

अतः पाश्चात्य विद्वानों के स्वर में अपना स्वर मिलाकर बेसुरा राग अलापना भारतीय विद्वानों को शोभा नहीं देता। जब हम अपने प्रति अपनी उदासीनता का त्याग करेंगे तभी प्राचीन भारतीय विद्वानों की उत्साहशीलता को हम देख सकेंगे। अन्यथा अपनी उदासीनता, प्राचीन विद्वानों की उदासीनता के रूप में दिखाई देने का भ्रम सर्वदा के लिये स्थिर रहेगा। यह भूलना नहीं होगा कि आधुनिक प्राच्य पाश्चात्त्य विद्वानों ने एक अद्भुत विधि से जो भारत के इतिहास लिखे हैं उन सब के मूल आधार रूप में वे ही प्राचीन शिलालेख, ताम्रलेख तथा प्रशस्तियाँ ही हैं जो भारत के प्राचीन विद्वानों की इतिहासप्रियता को स्पष्ट करती हैं।

## 'विक्रमांकदेव चरित' महाकाव्य की प्राप्ति—

प्रस्तुत 'विक्रमांक देवचरितम्' महाकाव्य भी साहित्येतिहास रसिक अन्वेषक विद्वानों के ही अन्वेषण का फल है। ई० स० १८७४ में शर्मण्यदेश (जर्मन) के विद्वान् इतिहासाचार्य डॉ० जार्ज व्युह्लर महोदय अपने मित्र डॉ० एच्० जेकोबी महोदय के साथ 'राजपूताना' प्रदेश में परिभ्रमण करते हुए जैसलमेरस्थ 'बृहज्ज्ञानकोष' भाण्डार में पहुँचे। वहाँ उन्हें ताडपत्र पर लिखी उपर्युक्त 'विक्रमांक देवचरित' नामक महाकाव्य की पुस्तक (प्रतिलिपि रूप में) मिली। उस काव्य को देखकर वे अत्यन्त प्रभावित हुए। समयाभाव के रहते हुए भी डॉ० जैकोबी की सहायता से उन्होंने सात दिन के भीतर ही इस महाकाव्य की प्रतिलिपि कर ली; और उसके अग्रिम वर्ष ही अपनी विस्तृत भूमिका के साथ मुंबई संस्कृत ग्रंथमाला से इस महाकाव्य को सर्वप्रथम प्रकाशित करवाया। यह भूमिका डॉ० महोदय के परिश्रम, उच्चकोटि की गवेषणा तथा सतत अनुशीलन का परिचय देती है। भूमिका में महाकाव्यगत समस्त विषयों का विवेचन बड़ी विशदता से किया गया है।

## विल्हण तथा उनकी कृति पर देशी-विदेशी विद्वानों का दृष्टिपात—

तदनन्तर सर श्रीरामकृष्ण गोपाल भाण्डारकर ने अपने 'Early History of the Deccan' ग्रन्थ में, श्री जे० एफ० फ्लीट महोदय ने अपने 'Dynastics of the Kanarese Districts' ग्रन्थ में तथा अन्यान्य विद्वानों ने भी अपने-अपने ग्रन्थों में चालुक्य वंश के इतिहास को बड़े विस्तार के साथ लिखा है। श्री म० म० गौरीशंकर हीराचन्द महोदय ने ई० स० १९०७ में 'सोलंकियों' ( चालुक्य ) का प्राचीन इतिहास प्रकाशित किया था। इसी वर्ष पं० श्री महावीरप्रसाद द्विवेदी महोदय की 'विक्रमांकदेव चरितचर्चा' भी प्रकट हुई। इसमें डॉ० ब्यूह्लर महोदय की लिखी भूमिका में जो बातें हैं उन्हीं का अनुवाद किया ज्ञात होता है। श्री एस्० के० कृष्णस्वामी ऐयंगार, श्री डी० सी० गाङ्गुली, श्री ए० वी० वेंकटराम प्रभृति विद्वानों ने अपने-अपने ग्रन्थों में तथा सामयिक पत्र-पत्रिकाओं में चालुक्य तथा विल्हण के विषय में बड़ी युक्तिपूर्ण विवेचना कर बहुत कुछ प्रकाश डाला है।

## प्रस्तुत महाकाव्य के मूलस्वरूप की दुर्दशा—

चालुक्यों के सम्बन्ध में उपर्युक्त बड़े-बड़े विद्वानों की जितनी भी गवेषणायें हुई वे सब अन्यान्य साधनों का अवलंब लेकर की गई थीं। मूलकाव्य का किसी ने भी अच्छी तरह न तो अनुशीलन किया और न काव्य के मूलस्वरूप में संशोधन ही। डॉ० ब्यूह्लर के प्रथम संस्करण की आलोचना करते हुए 'इण्डियन एण्टिक्वेरी' के संपादक महोदय ने कहा था—'काव्य के मूलस्वरूप का बड़ी सावधानी से संशोधन किया गया है, कहीं पर विसर्ग या अनुस्वार लगाने की आवश्यकता कदाचित् ही प्रतीत होगी।'

परन्तु भारतीय मर्मज्ञ विद्वानों ने उस संस्करण को जब देखा, तब उन्होंने उसमें दो सौ ( २०० ) अशुद्धियाँ तथा असंगत पाठों को पाया। तदनन्तर पं० श्री रामावतार शर्मा के नाम पर द्वितीय संस्करण प्रकाशित हुआ तो उसमें भी द्विगुणित अशुद्धियाँ भरी मिलीं।

## प्रस्तुत महाकाव्य का शुद्ध संस्करण—

परन्तु बड़े हर्ष की बात है कि ई० स० १९४५ में साहित्याचार्य, शास्त्री श्री मुरारीलाल नागर महोदय ने सरस्वती भवन काशी से इस काव्य का तृतीय

संस्करण जो प्रकाशित किया है वह नितान्त शुद्ध है। उन्होंने उसमें पाठभेदों का भी जहाँ-तहाँ उल्लेख किया है। साथ में अपनी विस्तृत भूमिका, जो बड़ी छानबीन के साथ लिखी गई है उसे भी जोड़ दिया है। यह भूमिका वैदेशिक विद्वानों तथा उनके पदचिह्नों पर चलने वाले देशी विद्वानों की अनेक भ्रमपूर्ण धारणाओं को प्रकाशित करने में नितान्त समर्थ है। कादम्बरी रचयिता श्री वाणभट्ट के 'अपरिचितानि दैवतान्यप्यनुचितपरिभवभाञ्जिभवन्ति' कथनानुसार 'विक्रमाङ्कदेवचरित' जैसे दिव्य महाकाव्य की वर्षानुवर्ष तक की गई उपेक्षा को अपेक्षा में परिणत किया। तदर्थं श्री शास्त्री नागर महोदय साहित्यिकों के हार्दिक धन्यवाद के पात्र हैं।

तदनन्तर सन् १९५८ में पं० प्र० श्री विश्वनाथ शास्त्री भारद्वाज महोदय ने अपनी संस्कृत-हिन्दी व्याख्या के सहित उक्त महाकाव्य का सम्पादन कर चिरस्थायी उद्धार कर दिया है, तदर्थं श्री शास्त्री जी भूरिशः धन्यवादार्ह हैं।

## प्रस्तुत महाकाव्य का कालनिर्णय—

प्रस्तुत 'विक्रमाङ्कदेवचरितम्' महाकाव्य के रचयिता काश्मीर के महाकवि भट्ट श्री विल्हण हैं। इनका यह महाकाव्य एक ऐतिहासिक महाकाव्य कहा जाता है। इसका रचनाकाल अनुमानतः १०८५ ई० लगभग होना चाहिये। क्योंकि कवि ने विक्रमादित्य के दक्षिणाक्रमण का वर्णन नहीं किया, और काश्मीर के हर्षदेव की युवराज अवस्था का वर्णन किया है। हर्ष के गद्दी पर आने के उपरान्त थोड़े ही समय में इस कवि की मृत्यु हुई।

## काव्यगत वर्णन—

इस काव्य के अठारह (१८) सर्ग हैं। कवि ने अपने इस काव्य के सतरह (१७) सर्ग तक चालुक्यवंश तथा विक्रमादित्य षष्ठ (कल्याण चालुक्यवंशीय विक्रमांकदेव) का चरित्र वर्णन किया है, और अठारहवें सर्ग में काश्मीर तथा वहाँ के नृपतियों का वर्णन कर आत्म-चरित्र को भी अंकित किया है।

इस महाकाव्य में कवि ने इतिहास के तथा काव्य के तत्वों का सन्निवेश सुचारुता से किया है। ऐतिहासिक घटनाओं का काव्यमय वर्णन बड़ी तत्परता के साथ किया है। कल्याण के चालुक्यवंशीय राजाओं के शिलालेखों के देखने से

इस काव्य में वर्णित घटनाओं की पुष्टि होती है। दक्षिण भारत की तत्कालीन राजनैतिक परिस्थिति का विशद रूप से परिचय उपलब्ध होता है। चोलों (द्रविड) और चालुक्यों के पारस्परिक सम्बन्ध का तथा दक्षिण के तत्कालीन राज्यों के विस्तार का अच्छा परिचय प्राप्त होता है। कवि ने अपने देशाटन का जो वर्णन किया है उससे तत्कालीन सामाजिक परिस्थिति का भी पर्याप्त परिचय मिलता है।

## भारतीय महाकाव्य की आलोचना के लिये भारतीय दृष्टिकोण की आवश्यकता—

पहले हम बता चुके हैं कि इस महाकाव्य तथा उसके कवि बिल्हण के सम्बन्ध में कतिपय विद्वानों ने समय-समय पर बहुत कुछ युक्तिपूर्ण विवेचना के साथ लिखा है, अतः उनमें से ही प्रथितयशस्क डॉ० ब्यूह्लर तथा हिन्दी-साहित्य के आचार्य पं० श्री महावीरप्रसाद द्विवेदी इन दो विद्वानों की आलोचना के कतिपय उदाहरणों की ओर भारतीय दृष्टिकोण से देखकर विचार करेंगे। समस्त काव्य की आलोचना तो बहुत बड़ी है, उसके प्रत्येक अंश को लेकर अपनी भारतीय दृष्टि से करना इस छोटी-सी पुस्तिका के लिये अनुपयोगी होगा। इन दोनों विद्वानों की विदेशी दृष्टिकोण से की हुई आलोचना को भारतीय दृष्टिकोण से देखना हो तो श्री मुरारीलाल नागर महोदय की भूमिका को पढ़ें।

## हिन्दी के आचार्य श्री द्विवेदी जी की ऐतिहासिक दृष्टि से आलोचना—

"विक्रमाङ्कदेवचरित, जीवनचरितों में गिना तो अवश्य ही जा सकता है, किन्तु उसमें चरित सम्बन्धी सामग्री अधिक नहीं है। कवि ने साहित्यशास्त्र के नियमों का अनुसरण करके अनेक सर्ग ऋतु, जलविहार, वाटिकाविहार, सायं और प्रातःकाल आदि के वर्णन से भर दिये हैं। आदि से लेकर अन्त तक इस काव्य के लिखे जाने की प्रणाली ऐसी आलंकारिक और अतिशयोक्तियों से परिपूर्ण है कि कहीं-कहीं वर्णन करने योग्य मुख्य-मुख्य बातें भी छूट गई हैं और यदि नहीं भी छूटीं तो अप्रासंगिक विषयों के वर्णन से ऐसी ढँक-सी गई हैं कि उनका पता लगाना कठिन-सा हो गया है। विक्रमाङ्कदेव और उनके पिता आहवमल्ल

की कवि ने बहुत प्रशंसा की है। वे राम, कृष्ण, युधिष्ठिर, नल, दुष्यन्त के समान आदरणीय, दोषरहित, वीर और विजयी बतलाये गये हैं। आहवमल्ल के पिता जयसिंह के विषय में तो बिल्हण ने यहाँ तक लिखा है कि इन्द्र ने अपने हाथ से उसके कण्ठ में पारिजात की माला पहना दी। लीजिये पारिजात की माला जयसिंह के गले में पड़ गई। विक्रमांकदेव के आश्रय में रह कर उसकी और उसके वंशजों की स्तुति करना कवि का धर्म था, यह हमने माना; परन्तु फिर भी योग्यायोग्य का विचार करना भी उचित था। नितान्त असम्भव बातों का ऐतिहासिक काव्यों में न वर्णन करना ही अच्छा था। क्योंकि वर्णित घटनाओं की तिथियाँ उपलब्ध नहीं होतीं। कवि ने चरित्रनायक का चित्रण अतिशयोक्ति से अतिरंजित भी किया है। कई स्थलों पर पौराणिक और अलौकिक प्रसंगों का भी उल्लेख किया है। इन बातों से काव्य का ऐतिहासिक महत्त्व कम हो गया है।"

## पं० श्री द्विवेदी जी की आलोचना का अनौचित्य—

पं० श्री द्विवेदी जी की उपर्युक्त समालोचना को पढ़कर कौन विश्वास कर सकता है कि यह आलोचना कवि हृदय को परखने वाले एक साहित्य-रसिक के द्वारा की गई हो। ऐसी समालोचना तो कोई शुष्क ऐतिहासिक ही कर सकता है। वे बिल्हण को एक महाकवि के रूप में पहचानते हुए भी आलोचना के समय ऐतिहासिक धारा के प्रवाह में स्वयं ही ऐसे बह गये कि उसके कविरूप को भूलकर उसे केवल ऐतिहासिक विद्वान् ही समझ बैठे।

## काव्यतत्त्व तथा ऐतिहासिक तत्त्वों में भेद—

आलोचक को सदैव स्मरण रखना होगा कि काव्यतत्व और इतिहास के तत्व नितान्त भिन्न होते हैं, अतएव दोनों तत्वों की आलोचना-पद्धति भी भिन्न है।

## महाकवि के काव्य में आलोचक को दोष दिखाई देने में कारण—

परन्तु जब आलोचक ऐतिहासिक भावना के आवेश में आकर दोनों तत्वों की भिन्नता को भूल जाता है तो दोनों को एक ही समझकर इस प्रकार की आलोचना के द्वारा दोषों की भरमार पैदा कर देता है। ऐसा होने में आलोचक

की शुष्क ऐतिहासिक दृष्टि ही एकमात्र कारण है। किसी प्रकार के एक विशेष मत के बना लेने पर प्रत्येक वस्तु तदनुसार ही दिखाई देने लगती है। भग्नोपनेत्र धारक व्यक्ति को अभिन्न वस्तु भी भिन्न हुई सी दिखलाई पड़ती है।

किसी काव्य की आलोचना काव्य के तत्वों को ध्यान में रखते हुए कवि हृदय से ही होनी चाहिये, जैसी हुआ करती है। कवि ही कवि के सरस हृदय को पहिचान सकता है।

इतिहास का निष्पक्ष होना यद्यपि लोकसंगत है तथापि यह भूलना न होगा कि वह केवल सिद्धान्तरूप में है। आज निष्पक्ष इतिहासों की संख्या का अभाव है।

### विल्हण का स्वरूप तथा उसका अभीप्सित—

विल्हण इतिहासपटु नहीं है और न उसने अपने को वैसा होना ही कहीं बताया है। वह अपने को स्वयं 'कवि' कहता है और आज तक उसकी कीर्ति कवि के रूप में ही सर्वत्र प्रसृत है। उसे तो स्वसामयिक और सर्वरीति से योग्य नायक को अवलम्बन कर काव्य रचना ही अभीष्ट था। इतिहास लिखने की बात का तो उसने स्वप्न में भी सोचा न होगा।

इतिहास की पृष्ठभूमि को आधार मानकर उस पर वह यदि काव्यचित्र निर्माण करता है तो पृष्ठभूमि का गौण रूप से रहना स्वाभाविक ही है। ऐसी स्थिति में कवि कैसे भला उपालंभ का पात्र हो सकता है। अतः डॉ० व्यूह्लर तथा पं० श्री द्विवेदी महोदयों ने कवि पर जो उपालंभ किया है वह अनुचित है।

### चरितनायक के प्रति कवि की भावना—

कवि को ऐसा विश्वास है कि राजाओं के यशापयश कवि की प्रतिभा पर अवलंबित होते हैं उनके पुण्य-पाप पर नहीं। कवि ने काव्यनायक के पवित्र पद पर उसी को रखा, जिसने उसको अत्यन्त आदरणीय 'विद्यापति' पदवी से गौरवान्वित किया था। कवि के हृदय में उस महापुरुष के प्रति विष्णु से भी अधिक श्रद्धा थी। कवि स्वयं कहता है—

गिरां प्रवृत्तिर्मम नीरसापि मान्याभविত्री नृपतेश्चरित्रैः।
के वा न शुष्कां मृदमभ्रसिन्धुसम्बन्धिनीं मूर्धनि धारयन्ति॥

ऐसी स्थिति में कवि अपने काव्यनायक को काव्योचित अलंकारों से यदि विभूषित करता है तो उसे हम अनुचित कैसे कह सकते हैं।

**अलौकिक सृष्टि की रचना में कवि की स्वतन्त्रता—**

पृथ्वी पर कोई ऐसा मनुष्य नहीं है जो सर्वथा निर्दोष हो। काव्यनायक के गुणों का वर्णन करना तो कवि-कर्तव्य के अन्तर्गत है। नायक के दोषों को बताकर काव्य को कलङ्कित करनेवाले को 'कवि' नहीं कहा जा सकता। यही कारण है कि कवि अपने काव्य में नायकगत दोषों की सर्वथा उपेक्षा किया करते हैं, और सुन्दरता से उसे सजा देते हैं क्योंकि अपनी अलौकिक सृष्टि की रचना में वे स्वतंत्र रहते हैं।

अलंकारशास्त्र का यह नियम है—

'यत्स्यादनुचितं वस्तु नायकस्य रसस्य वा।
विरुद्धं तत्परित्याज्यमन्यथा वा प्रकल्पयेत् ॥'

**कवि की अद्भुत कल्पना में भी सत्यांश—**

कवि किसी आधार पर ही अपनी अद्भुत कल्पना को चित्रित करता है। वाणभट्ट ने कादम्बरी में उस अनुपम ऐश्वर्य तथा आमोदप्रद पदार्थों का वर्णन किया है जो आज हम भारतीयों की कल्पना से परे हैं। परन्तु 'हर्षवर्धन' के साम्राज्य-वैभव को जब हम सोचते हैं तब वाणभट्ट का किया वर्णन उचित प्रतीत होने लगता है।

'मेगस्थिनीज' नामक एक वैदेशिक विद्वान् जो भारत में कुछ वर्ष रहा था, अपने संस्मरण में लिखता है—'भारत में मैंने किसी को भी मिथ्याभाषी नहीं पाया'। मेगस्थिनीज की इस उक्ति पर क्या आज का भारतीय विश्वास कर सकता है?

आज से कितने ही वर्ष पूर्व दिग्दिगन्तकीर्ति महापण्डितों ने तथा बड़े-बड़े शूर-वीर राजा-महाराजाओं ने जो अद्भुत कार्य किये, जिन्हें सुनकर आज का भारतीय उन्हें असत्य तथा अतिशयोक्ति आदि कह कर हँस देता है। क्योंकि यह उन महामहिमशालियों से अपनी तुच्छ बुद्धि, शक्ति, विद्वत्ता, संपत्ति, उदारता की निरन्तर तुलना करता रहता है। परन्तु ऐसी तुलना मच्छर और गरुड़ की तुलना के ही समान है।

आलोचक को देश, काल, परिस्थिति तथा उसके परिवर्तनशीलता की ओर भी ध्यान रखना आवश्यक होता है। शताब्दियों पूर्व निर्मित काव्य की, आज की अवस्था के अनुसार आलोचना कर उसमें दोष निकालना प्रशंसनीय कार्य नहीं कहा जा सकता।

देश, काल, परिस्थिति कवि को कहाँ तक प्रभावित रखती है इसका एक उदाहरण बड़ा ही मनोरञ्जक है। पाश्चात्त्य देश के महाकवि श्री शेक्सपीयर महोदय ने समुद्र के उन्माद का वर्णन किया है—'जलता हुआ आकाश मानो काजल बरसा रहा है, समुद्र की उत्ताल किलोलें आकाश में पहुँचकर आग को बुझा रहीं हैं'—आदि।

इस वर्णन की आज के युग में असंगति प्रतीति होती हुई भी उस समय के लोगों के लिये संगत प्रतीत होती है।

विल्हण के समय में और आज की स्थिति में बहुत बड़ा अन्तर हो गया है। केवल शूरता में ही नहीं अपितु उनके आचरणादि भी आज की अपेक्षा अति प्रशंसनीय थे। आज उपलब्ध होते हुए कितने ही अवशेष चिह्नों तथा ऐतिहासिक प्रमाणान्तरों से काव्यगत बातों में सहसा अविश्वास कैसे किया जाय। अतः कविकृत वर्णन को अतिशयोक्ति से अतिरंजित कहकर कवि का उपहास करना शोभनीय नहीं।

## आलंकारिक शैली से परिहार्यवस्तु का प्रतिपादन—

काव्य का नियम है कि 'अमंगल परिहार पुरःसर वर्णन करे'; अतः कविजन मृत्यु आदि अमंगल वृत्त को ऐसी आलंकारिक भाषा में कह देते हैं जिससे सहृदय लोग समझ जाते हैं। जैसे—'जयसिंह के गले में इन्द्र ने माला पहनाई'। अतः ऐसी आलंकारिक बातों को देखकर कवि पर आलोचक को रोष नहीं करना चाहिये।

## महाकाव्य का स्वरूप—

कवि जब महाकाव्य की रचना के लिये उद्यत होता है तो उसे उसके लक्षणों को ध्यान में अवश्य रखना पड़ता है और तदनुसार ही अपनी रचना करनी

होती है। तभी वह 'महाकाव्य' कहलाने योग्य होता है, अन्यथा नहीं। महाकाव्य का लक्षण इस प्रकार है—

'सर्गबन्धोमहाकाव्यं'·········'प्रातर्मध्याह्नमृगयाशैलर्तुवनसागराः। संभोगविप्रलम्भौ च मुनिस्वर्ग पुराध्वराः' वर्णनीयाः' "ऋतु, जलविहार, वाटिकाविहार, पुष्पावचय, सायंकाल तथा प्रातःकाल, नायक-नायिका आदि का वर्णन अप्रासंगिक है, तथा सातवें से लेकर तेरहवें सर्ग तक सब वर्णन अनावश्यक है"।

यह कैसे कहा जा सकता है? यदि इनका वर्णन न किया होता तो इसकी 'महाकाव्य' में गणना कैसे होती? क्योंकि ऋतु, नायक-नायिका आदि का वर्णन ही तो महाकाव्य का लक्षण माना गया है।

जर्मन पण्डित की असंगत बातें—

इसी प्रकार इतिहासाचार्य डॉ० ब्युहलर महोदय भी कहीं कुछ और कहीं कुछ कहते दिखाई देते हैं। कहीं-कहीं कवि के आशय को विना समझे मनमानी व्याख्या करते पाये जाते हैं। जैसे—

'महाभाष्यव्याख्यां सकलजनवन्द्यां विदधतः।
सदा यस्यच्छात्रैस्तिलकितमभूत् प्राङ्गणमपि॥

" 'ज्येष्ठकलश' ने महाभाष्य पर टीका वनाई थी, यह टीका न कहीं मिलती है, न सुनाई देती है।"

उपर्युक्त डॉ० ब्युहलर का कथन ठीक नहीं है। क्योंकि यहाँ 'व्याख्या' का अर्थ है 'व्याख्यान'। वह महाभाष्य की व्याख्या करने में पढ़ाने में अत्यन्त कुशल था—यह कवि का आशय है। श्लोक का उत्तरार्ध ही इस आशय को स्पष्ट कर रहा है।

काश्मीर में वहुत से व्याख्यास्थान बने हुए थे। काश्मीरी विद्वान् व्याख्यान करने में बड़े कुशल हुआ करते थे। इस बात को कवि ने स्वयं दो पद्यों में बताया है।

• यथा—

उत्तुङ्गानां मणिगृहभुवां यत्र वातायनेषु
व्याख्याभिख्याप्रणयिनि जगद्दुर्लभे सूरिचक्रे।

देवाः प्रोद्यद्विपुलपुलकाः किं न वर्षन्ति पुष्पै-
र्नाशङ्कन्ते यदि सुरगुरोस्तत्र वैलक्ष्यदीक्षाम् ॥ १८।४ ॥
द्राक्षापूर्णान्यखिलजनताभोगहेतोर्वनानि
व्याख्यास्थानान्यमलसलिला यस्य कूपाः प्रपाश्च ।
स्थाने स्थाने सुकृतवसतेर्मण्डलाग्रावतंसा
धर्मस्याविष्कृतकलिभयस्याङ्गरक्षा बभूवुः ॥
॥ १८।७८ ॥

डॉ० महोदय के अनुसार 'व्याख्यां विदधतः' का टीकानिर्माणपरक अर्थ करने पर कवि ने जो छात्रों का निर्देश किया है वह असंगत हो जाता है। तथा व्याकरण की दृष्टि से भी 'कृतवतः' पद से ही यदि तात्पर्य का बोध हो जाय तो वर्तमान काल का प्रयोग व्यर्थ ही हो जायगा।

इतिहास विशेषज्ञ डॉ० ब्युहलर महोदय एक जगह लिखते हैं—"कवि विल्हण जब धारानगरी में पहुँचे तब राजा भोज विद्यमान था, किन्तु कुछ कारणों से कवि उसको नहीं देख सका। और यह भी उसी ने लिखा है कि कर्णदेव और भोजराज इनका परस्पर दौर्मनस्य था इसलिये कर्णदेव का कृपा-पात्र कवि धारा नगरी नहीं गया।"

डॉ० महोदय की ये दोनों उक्तियां परस्पर विरुद्ध हैं और दोनों असंगत भी हैं।

क्योंकि—भोजराज ई० १०५५ से पूर्व ही स्मृतिशेष ( मृत ) हो गया था। विल्हण ई० १०६२–१०६५ के बीच में अपनी जन्मभूमि काश्मीर से देशाटनार्थ निकला था। अतः विल्हण के वहाँ पहुँचने के समय भोजराज का जीवित होना कैसे संगत हो सकता है?

अब 'अपने कर्णदेव के साथ भोज के दौर्मनस्य के कारण कवि, भोजनगरी धारा में नहीं गया' इस कथन की असंगति को भी देखिये—

'भोजः क्ष्माभृत्स खलु न खलैस्तस्य साम्यं नरेन्द्रै-
स्तत्प्रत्यक्षं किमिति भवता नागतं हा हतास्मि ।
यस्य द्वारोड्डमरशिखरक्रोडपारावतानां
नादव्याजादिति सकरुणं व्याजहारेव धारा ॥

इस पद्य का अर्थ ठीक लिखकर भी उसके तात्पर्य को डॉ० महोदय विपरीत समझ बैठे हैं।

यदि कवि स्वयं 'धारा' न गया होता तो पद्यगत 'भवता' पद से धारा ने उसे कैसे सम्बोधित किया होता ? तब 'भवता' पद का कुछ अर्थ ही नहीं रहेगा। और भोज यदि उस समय जीवित होता तो 'हा हताऽस्मि' यह धारा की खेदोक्ति कैसे निकलती ? पद्यगत—'तत्प्रत्यक्षम्' पद का अर्थ 'तस्य पुरस्तात्' डॉ० महोदय ने स्वयं किया है। डॉ महोदय स्वयं की हुई व्याख्या को स्वयं ही नहीं समझ पाये।

एक और तीसरा उदाहरण भी देखिये जिसमें डॉ महोदय 'असंगत पाठ' को 'संगत पाठ' समझे हैं—'यस्या भ्राता क्षितिपतिरिति क्षात्रतेजोनिधानम्' डॉ० महोदय ने अपने संस्करण में इस असंगत पाठ को स्वीकार कर 'क्षितिपति सुभटा का भाई था' ऐसी व्याख्या भी की है।

श्री महावीरप्रसाद द्विवेदी प्रभृति विद्वानों ने भी ऐसे अनेक स्थलों पर विना सोचे-समझे डॉ० महोदय का बड़ी श्रद्धा से अनुकरण किया है। ऐसा ज्ञात होता है कि मानो ये विद्वान् डॉ० महोदय के गौरवर्ण से या जर्मन पाण्डित्य से प्रभावित होकर अपने स्वरूप को ही खो बैठे हों।

वास्तव में 'यस्य भ्राता क्षितिपतिरिति' यह संगत पाठ है। क्षितिपति अनन्तदेव का चचेरा भाई था जैसा कि राजतरङ्गिणी में निर्दिष्ट किया है—

'पुत्रो विग्रहराजस्य क्षितिराजाभिधस्ततः।
राज्ञः पितृव्यजो भ्राता कदाचित् पार्श्वमाययौ॥'

राज्ञः = अनन्तदेवस्येत्यर्थः।

डॉ० महोदय ने अपने संस्करण की भूमिका में 'सार्धगव्यूति' पद का अर्थ 'डेढकोस' किया है।

यह भी असंगत है। 'गव्यूतिः स्त्रीक्रोशयुगम्' इस अमरकोष से 'गव्यूति' का अर्थ 'दो कोस' होता है। और यही ठीक है। इस बात को पश्चात् स्वीकार कर उन्होंने अपनी गुणग्राहकता का परिचय भी दिया है।

डॉ० महोदय ई० १८७५ में काश्मीरभ्रमण करते-करते विल्हण की जन्मभूमि

के दर्शन कर पाये। उसे देखकर विल्हण के किये वर्णन की यथार्थता का अनुभव जब हुआ तब वह अत्यन्त चकित हो उठे और कहने लगे कि 'गव्यूति' का अर्थ 'दो कोस' ही होना ठीक है। मेरा पहले किया हुआ अर्थ असंगत है। 'प्रवरपुर' से 'जयवन' २॥ कोस से किसी तरह न्यून नहीं है, तथापि अन्य पाश्चात्य प्रभावित विद्वान् उसी असंगत पाठ को शुद्ध समझ कर दुहराते रहते हैं।

### भारतीय संस्कृत प्रोफेसरों का पाश्चात्यों के प्रभाव से प्रभावित होने का कुपरिणाम—

डॉ० महोदय ने कवि के गाँव का नाम 'खोनमुख' बताया है। वस्तुतः 'खोनमुष' अथवा 'खुनमुष' नाम से वह गाँव प्रसिद्ध है। 'राजतरंगिणी' से भी यही नाम ज्ञात होता है। आज उसे 'खुनमोह' कहते हैं। परन्तु सभी इतिहास लिखने वालों ने विल्हण के वर्णन में 'खोनमुख' इस अशुद्ध नाम को ही दुहराया है। ऐसी अनेक असंगतियों के रहते भी डॉ० श्रीव्युहलर महोदय की संस्कृत साहित्य के प्रति दृढ़ लगन तथा गुणग्राहकता नितान्त प्रशंसनीय है। उनके अनुकरणीय गुणों का हम आदर करते हैं।

### असंगत आलोचना का अनौचित्य प्रदर्शन करने का उद्देश्य—

पूर्वकृत असंगत आलोचनाओं का अनौचित्य प्रदर्शित करने का तात्पर्य केवल इतना ही है कि अब समय बहुत परिवर्तित हुआ है। परमेश्वर की निःसीम कृपा से आज हम एक स्वतंत्र राष्ट्र के नागरिक कहे जाते हैं। अतः गुणग्राहकता के भाव को सुरक्षित रखना तो आवश्यक है, साथ ही साथ स्वाभिमान को भी जागृत रखना नितान्त आवश्यक है। अपने साहित्य, जाति, राष्ट्र तथा पूर्वजों के प्रति श्रद्धा तथा स्नेहपूर्ण हृदय की आज आवश्यकता है। तभी हमारा और हमारे राष्ट्र का उत्थान हो सकेगा। विदेशियों का अनुकरण करने की प्रवृत्ति को सर्वथा त्यागना चाहिये। इस अनुकरण प्रवृत्ति का ही यह दुष्परिणाम है कि डॉ० व्युहलर महोदय तथा विण्टरनीज आदि पाश्चात्य विद्वानों के मत सर्वथा असंगत होने पर भी पाश्चात्य प्रभाव से प्रभावित बड़े-बड़े संस्कृत के प्रोफेसर वेदवाक्य की तरह उन्हें निःशंक होकर दुहराते रहते हैं।

## प्रस्तुत महाकाव्य का ऐतिहासिक महत्त्व

कल्याण के चालुक्य वंशी नरेशों का इतिहास जानने के लिये यह 'विक्रमांकदेवचरित' नामक महाकाव्य परमोपयोगी है। भारत के प्राचीन ऐतिहासिक ग्रन्थों में कवि कल्हण की—राजतरंगिणी, और बाणभट्ट के हर्षचरित्र के पश्चात् महाकवि विल्हणकृत विक्रमांकदेवचरित महाकाव्य ही विशेष रूप से उल्लेखनीय है।

## कवि की सफलता

'काश्मीर से ही केशर और कविता विलास पैदा होते हैं' कवि की यह गर्वोक्ति असंगत नहीं है। 'तत्कालीन हजारों काव्यप्रबन्धों से भी बढ़कर चमत्कार जनक काव्य बनेगा' कवि की यह प्रतिज्ञा प्रारम्भ में ही दृष्टिगोचर होती है, और कवि ने अपने विचारों को पूर्ण आत्मविश्वास के साथ स्पष्टतया प्रकट कर दिया है। आधुनिक अंग्रेजी शिक्षादीक्षित संस्कृत-प्रोफेसरों के कथनानुसार उसकी उक्तियों में गर्व की झलक रहने पर भी, यह निःसंशय कहा जा सकता है कि कवि अपनी प्रतिज्ञा के पालन करने में पूर्णतया सफल हुआ है।



# कवि-परिचय तालिका

| | |
|---|---|
| देश | काश्मीर |
| विशेषता | जो शारदा का देश कहा जाता है, जहां केशर और अंगूर होते हैं। जहाँ[1] पर स्त्रियां संस्कृत तथा प्राकृत भाषा बोलती थीं। |
| ग्राम | प्रवरपुर (श्रीनगर) से २॥ कोस जो आजकल 'खुनमोह' कहलाता है। प्राचीन नाम खोनमुष। |
| प्रपितामह | मुक्तिकलश। |
| पितामह | राजकलश। |
| पिता | ज्येष्ठ कलश (यह पातंजल भाष्य की व्याख्या (व्याख्यान) बहुत सरल तथा सुविशद करते थे।) |
| माता | नागादेवी। |
| ज्येष्ठ भ्राता | इष्टराम। |
| कनिष्ठ भ्राता | आनन्द। |
| कवि का अध्ययन-स्थान तथा अध्ययन | काश्मीर। साङ्गवेद, महाभाष्यानुसार व्याकरण, अन्य शास्त्र तथा साहित्यविद्या जो इसकी प्राण तुल्य थी। |
| कवि-कृति | १ कर्ण सुन्दरी नाटिका, (२) चौरसुरतपंचाशिका। 'अद्यापि तां कनकचम्पकदामगौरीम्' इत्यादि ५० पद्यों से यथार्थ में चोरी से सुरत अभिप्रेत है या अन्योक्तिमात्र है, यह निर्णय करना दुष्कर है। (३) सुभाषित ग्रन्थों में विल्हण के नाम से अंकित बहुत श्लोक उपलब्ध होते हैं।<br>(४) जल्हण गुम्फित सूक्ति—मुक्तावली में विल्हण के १०८ श्लोक हैं।<br>(५) विक्रमांक चरित महाकाव्य। |

१. 'यत्र स्त्रीणां विलसति वचः प्राकृतं संस्कृतं च'

कवि का पर्यटन—यमुना मार्ग से मथुरा, वृन्दावन, कान्यकुब्ज, प्रयाग, काशी, अयोध्या, धारा, गुर्जर प्रान्त, सोमनाथ, दक्षिण भारत, रामेश्वर, कल्याण नगर।

प्रसिद्धि सरस मधुर प्रसाद गुण तथा अनूठी उक्तियों के कारण इनका काव्य, मूर्ख से विद्वान् तक, रङ्क से राजा तक, स्त्री-बालक, वृद्ध तक सभी लोगों को प्रिय होने से प्रत्येक देश, ग्राम, नगर, राजधानी, विद्याकेन्द्रों में फैला था। ( उपलब्ध काव्यों से अधिक विल्हण के काव्य होने चाहिये। )

मानीत्व— साधारण पण्डितों को तो प्रणाम दूर से ही करता था। शास्त्रार्थ में प्रसिद्ध पंडितों को जीतना, यह इसका स्वभाव था।

औदार्य— तीर्थराज प्रयाग में अनेक वार मुक्तहस्त से अर्जित लक्ष्मी का दान किया जो विश्व में अपने अद्भुत गुणगणों से प्राप्त की थी।

विजय— महाकवि विल्हण ने अनेक स्थानों में शास्त्रार्थ किये, विजय पाई परन्तु किसी स्थान में किसी विद्वान् का नाम निर्देश पं० गंगाधर को छोड़कर नहीं किया।

राजा कर्ण 'डाहलाधिपति' जिनका आधिपत्य उस समय काशी पर था। वे गुणग्राही विद्वान थे, उनसे कवि का परिचय हुआ था, उस समय में विद्याकेन्द्र काशी में पं० गंगाधर उद्भट विद्वान् और कवि थे। इनसे विल्हण ने शास्त्रार्थ में विजय पाई, अतः इनका नामनिर्देश किया है।

सर्ग १८ श्लो० ९६

विद्यापतिपदप्राप्ति—राजतरंगिणीकर्ता कल्हण लिखते हैं—

'काश्मीरेभ्योविनिर्यातं काले कलशभूपतेः।
विद्यापतिं यं कर्नाटश्चक्रे परमाडि भूपतिः॥'



# महाकवि श्रीविल्हण की आत्मकथा।

प्रकृत काव्य के अन्तिम सर्ग १८ वें में ६९ पद्यों के द्वारा ( ७० से १०४ पद्य तक ) कवि ने अपना चरित्र संक्षेप में लिखा है।

काश्मीर के नगरों में प्रवरपुर ( श्रीनगर ) नाम का प्रधान नगर है। उससे करीव-करीब २॥ कोस की दूरी पर 'जयवन' नाम का एक स्थान है।

'तस्मादस्ति प्रवरपुरतः सार्धगव्यूतिमात्रीं
भूमिं त्यक्त्वा जयवनमितिस्थानमुत्तुङ्गचैत्यम्

उसी के निकट 'खोनमुष' ग्राम है। जिसको आजकल 'खुनमोह' कहते हैं। उस ग्राम के एक भाग में केसर और दूसरे में अंगूर अधिकता से उत्पन्न होते हैं। वहां पर वहुत सी अद्भुत बातें हैं।

ब्रूमस्तस्य प्रथमवसतेरद्भुतानां कथानाम्।
किं श्रीकण्ठश्वशुरशिखरिक्रोडलीलाललाम्नः।
एकोभागः प्रकृतिसुभगं कुङ्कुमं यस्य सूते।
द्राक्षामन्यः सरससरयूपुण्ड्रकच्छेदपाण्डुम्॥

वहां पर कतिपय कौशिक गोत्र के ब्राह्मण निवास करते हैं। काश्मीर को पवित्र करने के लिये ही मानो महाराज गोपादित्य ने उन्हें मध्यदेश से लाकर वहां वसाया है। उन ब्राह्मणों में 'मुक्तिकलश' नामक अपने सद्गुणों से त्रिलोकी को पवित्र करेवाला एक ब्राह्मण था। 'अग्निहोत्र' के समय उसके शरीर से निकली स्वेदधाराओंने—कलियुग के कलुषरूपी धब्बों को मानो धो डाला था।

चारों वेदों ने तो आकर उसके मुख को अपना घर बनाया था। उस ब्राह्मण श्रेष्ठ से 'राजकलश' हुआ। वह दयालु था, साहित्यशास्त्र की जन्मभूमि, और शब्द शास्त्र का आचार्य था—जो जिज्ञासुओं के हितार्थ व्याकरण की गूढ गुत्थियों को सुलझाने के लिये सिद्धान्ततत्वप्रकाशक पातञ्जल महाभाष्य के सुविशद व्याख्यन किया करता था। उसकी स्त्री का नाम 'नागादेवी' था।

उस महात्मा से 'विल्हण' नाम का पुत्र हुआ। यह कुशाग्र बुद्धि था। जब से उसने मूंजकी मेखला धारण की तभी से वेद की ऋचाओं के चित्र विचित्र

उच्चारण के बहाने भगवती सरस्वती का कङ्कण उसके मुख में बजने लगा। साङ्गवेद, सांगव्याकरण, तथा अन्य दर्शन और सम्पूर्ण साहित्यशास्त्र उसके सर्वस्व हुए। उसकी विद्वत्ता की थाह पाना असम्भव हुआ। सच तो यह है कि ऐसा कोई विषय न था जो उसके बुद्धिरूपी निर्मल दर्पण में प्रतिबिम्बित न हुआ हो।

'साङ्गो वेदः फणिपतिदृशा शब्दशास्त्रे विचारः
प्राणा यस्य श्रवणसुभगा सा च साहित्य-विद्या।
को वा शक्तः परिगणयितुं श्रूयतां तत्त्वमेतत्
प्रज्ञादर्शे किमिव विमलेनास्य संक्रान्तमासीत्॥

उसकी सरस और मधुर कविता, कीर्ति के साथ देश-देशान्तरों में व्याप्त हो गई। उसने कितने ही महाकाव्यों का प्रणयन किया ऐसा ज्ञात होता है।

'चक्रं' यस्याक्रियत वदनप्रेक्षि विद्यावधूनां
श्रीवाग्देव्याश्चरणरजसा कार्मणत्वं गतेन।
याताः सार्धं दिशि दिशि पुनर्बन्धुराः सर्गबन्धाः
कीर्तेः पारिप्लवविदलने सौविदल्लाबभूवुः॥

काल प्रभाव से इस समय विल्हण की केवल 'कर्णसुन्दरी नाटिका' 'चौर-सुरतपंचाशिका', स्फुटसुभाषितपद्य (सुभाषित ग्रन्थों में विल्हणनामाङ्कित) जल्हण की 'सूक्तिमुक्तावलि' में १०८ पद्य तथा 'विक्रमाङ्कचरित' ये कृतियां उपलब्ध हैं।

विल्हण के ज्येष्ठ सहोदर का नाम 'इष्टराम' था। अनेक राजसभाओं का वह आभूषण था। वह भी प्रकाण्ड विद्वान और महाकवि था।

विद्वत्तायाः स खलु शिखरं प्रापयस्येष्टरामो
ज्येष्ठो भ्राता क्षितिपतिशतास्थानलीलावतंसः।

---

१. इन्द्रजाल के सदृश (जादू का) प्रभाव डालने वाली भगवती शारदा देवी की चरणरजों ने विद्यारूपी वधुओं के समुदाय को कवि का मुखप्रेक्षि बनाया (वशवर्ती कर दिया) ऐसे कवि की कीर्ति को प्रत्येक दिशा में अपने साथ पहुँचाने वाले सुन्दर-सुन्दर अनेक सर्गबन्ध (महाकाव्य) कवि की कीर्ति को स्थिर करने में कञ्चुकी का काम करने लगे।

वक्त्रे काव्यामृतरसभरास्वादसक्तैर्यदीये
दृष्टा देवी सुकविजननी सा प्रपापालिकेव ॥

उसके छोटे भाई का नाम 'आनन्द' था। उसके साथ विवाद करने वाले कवियों की कीर्ति, उसकी उक्तिरूपी कुल्हाडी से कट जाने पर फिर कभी न जुड सकी।

काश्मीर में समस्त वेदशास्त्रों का अध्ययन कर अपनी कीर्ति को विल्हण ने चारों ओर फैला दिया। उसके पश्चात् उसने देशान्तर के लिये प्रस्थान (१०६२–१०६५ ई०) किया। यमुना पथ से वह 'मथुरा' पहुँचा वहां विद्वानों को पराजित कर कुछ दिन वृन्दावन में उसने निवास किया। उसके काव्य अपनी कोमलकान्त-पदावलि तथा विशदभावप्रकाशन के कारण ऐसे लोकप्रिय हुए कि मूर्ख से विद्वान तक, रङ्क से रावतक, बालक से वृद्ध तक; स्त्री और पुरुष सबने उनको अपनाया। ग्रामों में, नगरों में, राजधानियों में, बस्तियों में, वन में लोग उसकी कविता को प्रेम से पढ़ते और आनन्द से उन्मत्त हो उठते।

ग्रामो नासौ न स जनपदः सास्ति नो राजधानी
तन्नारण्यं न तदुपवनं सा न सारस्वती भूः।
विद्वान् मूर्खः परिणतवया बालकः स्त्री पुमान् वा
यत्रोन्मीलत्पुलकमखिला नास्य काव्यं पठन्ति ॥

कवि वृन्दावन से कान्यकुब्ज, और वहां से प्रयाग को गया। उक्त दोनों स्थानों में उसने कुछ काल तक निवास किया। जो धन उसने अपने अलौकिक गुणों से अर्जित किया था, उसे उसने मुक्तहस्त से तीर्थराज प्रयाग में दान कर दिया।

तस्मिन् वारान् कति न कृतिना तीर्थनाथे प्रयागे
दत्ताविश्वाद्भुतगुणगणोपार्जिता येन लक्ष्मीः।

वहां से 'काशी' पहुँचा, और गङ्गा में दुश्शील राजाओं के मुखावलोकन से उत्पन्न हुए पापों को धो डाला।

कालिंजर के राजा पर विजय प्राप्त करने वाले 'डाहलदेशाधीश्वर कर्ण' से जब उसकी भेंट हुई तब डाहल नरेश ने उसके कविता-पीयूष का आकण्ठ पान किया, डाहलनरेश के यहां प्रसिद्ध कवि गंगाधर को उसने परास्त किया। विद्या-केन्द्र काशी में ही यह शास्त्रार्थ हुआ था। काशी पर उस समय डाहलाधीश का

प्रभुत्व था। कवि ने अनेक स्थानों में विवाद किये। विद्वानों को परास्त किया परन्तु कहीं पर भी विजित पण्डित का नामोल्लेख नहीं किया। यहां पर नामोल्लेख का यही प्रयोजन है कि इस विजय को विल्हण अपनी अलौकिक विजय मानता है।

'नीत्वा गङ्गाधरमधरतां डाहलाधीशधाम्नि
क्रीडाक्रान्तप्रतिभटकवेः पूर्वदिक्कोटरेषु।'

तदनन्तर अपनी वाग्धारा से अयोध्या को शीतल करके वह गुर्जर देश की ओर गया। भोज की राजधानी 'धारा' को जब वह पहुँचा उसके पूर्व ही (१०५५ ई०) भोज स्वर्गगत हो चुका था। अतः कवि के मनोरथ सफल न हुए।

भोजः क्ष्माभृत् स खलु नखलैस्तस्य साम्यं नरेन्द्रै-
स्तत् प्रत्यक्षं किमिति भवता नागतं हा हतास्मि।
यस्य द्वारोड्डुमरशिखरक्रोडपारावतानां
नादव्याजादिति सकरुणं व्याजहारेव धारा॥

मार्ग में कच्छहीन, अपवित्र और जुगुप्सा व्यञ्जक शब्दों का उच्चारण करनेवाले गुजरातियों को देखने से, जो सन्ताप हुआ था, उसका परिहार कवि ने 'सोमनाथ' के दर्शन से किया।

शतशः राजाओं से मिलने की इच्छा से उसने दक्षिण की यात्रा की। वह रामेश्वर तक गया। वहां से पीछे लौटा। छोटे-छोटे राजाओं की ओर उसने दृक्पात भी न किया। केवल बड़े-बड़े नरेशों की सभा को उसने अपने गमन से अलंकृत किया। क्योंकि वह बड़ा स्वाभिमानी था।

बिन्दुद्वन्द्वतरङ्गिताग्रसरणिः कर्ता, शिरोबिन्दुकं
कर्मेति प्रतिबोधितान्वयविदो ये येऽपि तेभ्यो नमः।
ये तु ग्रन्थसहस्रशाणकषणत्र्युटच्यत्कलंकैर्गिरा
मुल्लेखैः कवयन्ति विल्हणकविस्तेष्वेव संनह्यति॥

दक्षिण प्रदेश में पर्यटन करते करते चालुक्यवंशीय महाराज विक्रमांकदेव (षष्ठ) की सभा में (१०७६–११२७ ई०) पहुँचा। राजसभाओं में नवीन विद्वान को प्रवेश मिलना बहुत ही कठिन हुआ करता था तथापि इसने अपनी दिग्विश्रुत कीर्ति से प्रवेश पाया और वहां उसका सब से अधिक सम्मान हुआ।

उसके उस सम्मान को देखकर यह नवीन दूर का होते हुए भी, राज-कृपा का विशेष पात्र होता जा रहा है, इस बात को न सह सकनेवाले राजपण्डितों ने उससे छल कपट करना शुरू किया। अनेक प्रकार से उसे दुःख पहुंचाने लगे, यहां तक स्थिति पैदा कर दी कि उसे राजा के कोप का पात्र बना दिया। दोनों का दौर्मनस्य हुआ। यह अधोलिखित पद्यों से ज्ञात होता है—

सर्वस्वं गृहवर्तिकुन्तलपतिर्गृह्णातु तन्मे पुन-
र्भाण्डागारमखण्डमेव हृदये जागर्ति सारस्वतम्।
रे क्षुद्रास्त्यजत प्रमोदमचिरादेष्यन्ति मन्मन्दिरं
हेलान्दोलितकर्णतालकरटि-स्कन्धाधिरूढाः श्रियः॥

भले ही राजा मेरे गृह के सारे धनको छीन ले तथापि मेरे कोई कमी नहीं है क्योंकि मेरे हृदय में अतुलैश्वर्यशालिनी भगवती सरस्वती का अखण्ड भाण्डागार ( कोष ) विद्यमान है। हे क्षुद्र पण्डितों! आप अपनी इस प्रसन्नता को त्याग दो थोड़े ही समय में मेरे घर पर हाथियों पर विराजमान राजश्रियां ( राजलक्ष्मी ) पुनः पधारेंगीं।

अयि किमनिशं राजद्वारे समुद्धर कन्धरे
कुवलयदलस्निग्धे मुग्धे विमुञ्चसि लोचने।
अमररमणी लीलावल्गद्विलोचनवागुरा
विषयपतितो नव्यावृत्तिं करिष्यति विल्हणः॥

ऐसा ज्ञात होता है कि कवि इस पद्य में अपनी प्रेयसी से कहता है या राजलक्ष्मी से—अयिमुग्धे! तुम ग्रीवा उठा कर राजद्वार की ओर कुवलय दल की तरह स्निग्ध अपने लोचनों को क्यों निरन्तर लगा रही हो? राजद्वार को क्यों तक रही हो?

देवाङ्गनाओं की लीलाओं से सुशोभित नेत्रों के पाश में बँधा हुआ यह विल्हण ( इन अगुणज्ञ अरसिक मानी पुरुषों को मनाने के लिये स्वयं होकर ) वापस न होगा।

परन्तु विक्रमाङ्क स्वयं विद्याप्रेमी था—वह कवि विल्हण की योग्यता से अच्छी तरह परिचित था। उसे अपनी सभा से कवि का निकल जाना खलने

लगा । तब उसने कवि को मनाया, बहुत सम्पत्ति भेंट की और उसको 'विद्यापति' के पद से गौरवान्वित किया ।

नीलच्छत्रोन्मदगजघटापात्रमुत्रस्तचोला-
च्चालुक्येन्द्रादलभत कृती योत्र विद्यापतित्वम् ।
अस्मिन्नासीत्तदनुनिबिडाश्लेषहेवाकलीला
वेल्लद्बाहुक्कणितवलया संततं राजलक्ष्मीः ॥

चोलाधिपति भी जिससे भय खाता रहा ऐसे चालुक्य विक्रमादित्य ( षष्ठ ) से जिसने नीलवर्ण छत्र, अनेक गज तथा विद्याधिकारित्व ( 'विद्यापति' पद ) को पाया उसके पश्चात् गाढालिंगन की उत्सुकता से प्रस्फुरित बाहुओं में कंकण जिसके क्वणन ( नाद ) कर रहे हैं ऐसी राजलक्ष्मी कवि विल्हण के पास सतत निवास करने लगी ।

उक्त पद्य में 'तदनु' 'सन्ततम्' इन पदों से स्पष्ट होता है कि 'विद्यापति' की पदवी से सम्मानित करने के पश्चात् पुनः कभी दौर्मनस्य नहीं हुआ ।

कवि कल्हण ने राजतरङ्गिणी में कहा है—

काश्मीरेभ्यो विनिर्यातं, कालेकलशभूपतेः ।
विद्यापतिं यं कर्णाटश्चक्रे परमाडिभूपतिः ॥ १ ॥
प्रसर्पतः करिटिभिः कर्नाट—कटकान्तरे ।
राज्ञोग्रेददृशे तुङ्गं यस्यैवातपवारणम् ॥ २ ॥
त्यागिनं हर्षदेवं स श्रुत्वासुकविबान्धवम् ।
विल्हणो वंचनं मेने विभूतिं तावतीमपि ॥ ३ ॥

हर्षराज्य का काल ( १०८९–११०१ ) में 'विद्यापति' पदासीन महाकवि विल्हण थे, यह प्रमाणित किया जाता है । तब से वह अनेक प्रकार के ऐश्वर्यों का उपभोग करते हुए वहीं रहने लगे । उन्होंने वृद्धावस्था में कर्नाट देशाधिपति विक्रमाङ्कदेव के लिये अपने प्रेम के उपहार रूप में यह काव्य ( १०८५ ई० ) बनाया । ईश्वर करे वह ( काव्य ) बुद्धिमानों के कण्ठ का आभूषण हो ।

'तेनप्रीत्या विरचितमिदं काव्यमव्याजकान्तं
कर्नाटेन्दोर्जगति विदुषांकण्ठभूषात्वमेतु ।

( अभी तक कवि ने अपने विषय में जो कहा सब प्रथम पुरुष में कहा । अब

अपने आत्मचरित्र की पूर्ति ( समाप्ति ) उत्तम पुरुष में करता है। ) सब कहीं मैंने अनन्त सम्पत्ति सम्पादन की, सब कहीं मुझे पुण्यात्माओं के मिलने योग्य वर और आशीर्वाद मिले, विपक्षियों के साथ विवाद करने में सब कहीं मेरी जय हुई। अब मेरी यह इच्छा है कि शीघ्र ही मैं अपने देश के काश्मीरक विद्वानों से वार्तालाप करूँ। मैं राजाओं की कृपा का पात्र हुआ। मेरा वैभव भी बहुत बढ़ा। शास्त्रावलोकन भी मैंने किया। अब मेरी इच्छा भगवती जाह्नवी के दर्शन करने की है।

हे भूपालों! लक्ष्मी बिजली के समान चञ्चल है, वह किसी प्रकार स्थिर नहीं की जा सकती। मृत्यु की सूचक दुन्दुभी सर्वदा सबके सिर पर बजा करती है, इसलिये सच्चे कवियों का सत्कार करो। वे ही तुम्हारे कीर्तिशरीर की रक्षा करेंगे। उनसे विरोध करना छोड़ो, उन्हीं की कृपा से तुम्हारा यश सब ओर फैलता है। देखो प्रसन्न होकर कवियों ने राम के चरित को अजरामर कर दिया और दश शिरवाले रावण की कीर्ति को धूल में मिला दिया।

हे राजानस्त्यजत सुकविप्रेमबन्धे विरोधं
शुद्धाकीर्तिः स्फुरति भवतांनूनमेतत्प्रसादात्।
तुष्टैर्बद्धं तदलघु रघुस्वामिनः सच्चरित्रं
क्रुष्टैर्नीतस्त्रिभुवनजयी हास्यमार्गं दशास्यः॥



# विल्हण की आख्यायिका

'विल्हण काव्य', एक छोटा सा काव्य उपलब्ध है। उस पर 'काश्मीरक विल्हण कविविरचितम्' यह लिखा होने से यह भी इसी का है, ऐसी लोकप्रसिद्धि है। इस काव्य में केवल विल्हण और शशिकला की आख्यायिका है। यह भी बड़ी अद्भुत होने से पाठकों के मनोरञ्जनार्थ यहाँ दी जाती है—

गुजरात में महिलापत्तन नामक एक स्थान है। वहां वीरसिंह नामका एक राजा था। उसने अवन्ती के राजा 'अतुल' की कन्या 'सुतारा' से विवाह किया। सुतारा के गर्भ से शशिकला नाम की एक कन्या पैदा हुई। उसको पढ़ाने का विचार राजा कर ही रहा था कि—दैवयोग से काश्मीरक पण्डित विल्हण वहां पहुँचे। विल्हण की प्रशंसा राजपुरोहित राजहंस ने राजा वीरसिंह से की। वीरसिंह विल्हण से मिलकर बहुत प्रसन्न हुआ। उसने चन्द्रकला को बुलाकर उसके अध्यापन का कार्य विल्हण को सौंपा। विल्हण उसे पढ़ाने लगे। राजकन्या बड़ी कुशाग्रबुद्धिमती थी। वह थोड़े ही दिनों में पण्डिता हो गई—'स्तोकैर्दिनैः शशिकला विदुषी बभूव"।

पण्डिता हो चुकने पर उसे कविविल्हण कामशास्त्र पढ़ाने लगे। शशिकला, विल्हण की "पूर्वजन्म में पत्नी" थी। 'मनोहि जन्मान्तरसंगतिज्ञम्'। (कामशास्त्र पढ़ते-पढ़ते वह विल्हण में अनुरक्त हो गई और दोनों ने छिपे-छिपे गान्धर्व विवाह कर लिया)।

बीच में जवनिका (पर्दा) डालकर अध्ययन अध्यापन होता था। एक दिन विल्हण ने शशिकला को सुना कर यह श्लोक पढ़ा।

जातं सुजन्म विफलं भुवने नलिन्या
दृष्टं यया न विमलं तुहिनांशुबिम्वम्।
यावच्छ्रुतं सुवचनं सुकवेस्तयेत्थं
किञ्चिद् विहस्य तुहिनांशुकला बभाषे॥

जिस कमलिनी ने चन्द्रबिम्ब का दर्शन न किया उसका जन्म ही वृथा है। इस उक्ति को सुनकर चन्द्रकला ने कहा—

संपूर्णतापि शशिनश्च हि निष्फलैव
दृष्टा यया न नलिनी परिपूर्णरूपा।

जिस चन्द्रमा ने कमलिनी का दर्शन न किया उसकी सम्पूर्णता भी तो निष्फल है। तात्पर्य यह कि दोनों ने परस्पर एक दूसरे को देखना चाहा। जवनिका हटी। उनका पारस्परिक मनोरथ सफल हुआ।

तदनन्तर विल्हण और शशिकला बराबर मिलते रहे। शनैः शनैः यह बात शशिकला की परिचारिकाओं को ज्ञात हुई। उन्होंने राजपुरोहित से कहा। राजपुरोहित ने किसी के द्वारा सन्देश भेजकर विल्हण को इस गर्हित व्यवहार से विरत होने का परामर्श दिया। पर विल्हण ने उसकी एक न सुनी। तब पुरोहित ने वीरसिंह को खबर दी। अन्त में मन्त्रियों की सम्मति से विल्हण को शूली पर चढ़ाने का आदेश हुआ। विल्हण शशिकला के भवन में पकड़े गये। उन्हें वधिकों ने बांधा और बध्य स्थान पर उन्हें ले चले। वहां उनसे कहा गया कि स्नान करके अपनी इष्ट देवता का ध्यान कीजिये। विल्हण ने कहा हमारी इष्ट देवता राजकन्या ही है। अतएव उसी का हम चिन्तन करते हैं। यह कहकर आपने अपनी प्रसिद्ध पञ्चाशिका की रचना आरम्भ की और पचास पद्य बराबर पढ़ते गये। ये पद्य भी उक्त पुस्तक में हैं। अन्त में विल्हण ने कहा कि हमने जो कुछ पुण्य किया हो उसका फल हम यही चाहते हैं कि प्रत्येक जन्म में शशिकला ही हमारी पत्नी हो। यह कहकर आप वध किये जाने के लिये तैयार हो गये। जो राजसेवक विल्हण के साथ वधस्थल पर गये थे, वे विल्हण की कविता, दृढ़ता, और शशिकला विषयक अकृत्रिम प्रेम देखकर चकित हो उठे। उन्होंने राजाज्ञा पर बहुत दुःख प्रकट किया और कहा कि हम ब्रह्महत्या की गुरुता को जानते हैं; पर राजा की आज्ञा को टाल नहीं सकते, क्या करें। कुछ स्त्रियों ने भी यह सब दृश्य देखा।

उधर चन्द्रकला के घर से जब विल्हण निकाले गये, और उनके विषय में पिता की कठोर आज्ञा चन्द्रकला ने सुनी, तब उसने भी मर जाने का निश्चय किया। वह अपने राजप्रासाद की छत पर चढ़ गई और नीचे गिर कर प्राण देने की तैयारी करने लगी। इसी समय कुछ स्त्रियां उसके महल में गईं और चन्द्रकला को मरने के लिये उद्यत देख घबरा उठीं। वे दौड़ी हुई चन्द्रकला की मां के समीप पहुंचीं और सब वृत्त सुनाया। उधर वधस्थल का दृश्य जिन स्त्रियों ने देखा था, वे भी चन्द्रकला की माँ के पास आईं और विल्हण की अनुरक्ति का वर्णन करने लगीं। इन बातों को सुनकर चन्द्रकला की माँ सुतारा

फूट-फूट कर रोने लगी। दौड़ती हुई वह वीरसिंह के पास गई और कहा कि तुम्हारी आज्ञा ब्रह्महत्या और कन्या की आत्महत्या दोनों का कारण बनेगी। वीरसिंह ने अपने पुरोहित और मंत्रियों से विचार-विमर्श किया। उन्होंने कहा, ब्रह्महत्या और स्त्रीहत्या दोनों घोर पातक हैं। उनसे सदैव मनुष्य को बचना चाहिये। इस पर वीरसिंह ने विल्हण को क्षमा कर दिया और विधिपूर्वक उसके साथ शशिकला का विवाह कर दिया और बहुत सा धन भी साथ में दिया।

विल्हण की काव्यकृति तथा आख्यायिका से यह स्पष्ट होता है कि वे महाविद्वान् भी थे और महारसिक भी थे।

सुना जाता है कि विल्हण जिस समय देशाटन कर रहे थे उस समय किसी राजा के दरबार में उन्हें प्रवेश पाने में कठिनाई हुई; द्वार पर वे रोक दिये गये। जब उन्होंने समझ लिया कि हम किसी प्रकार भीतर नहीं जा पाते तब द्वार पर एक श्लोक लिखकर उन्होंने उसे राजा के पास भेजा। इस श्लोक का अन्तिम चरण यह है—'विल्हणो वृषणायते'

विल्लह के ग्रन्थों में से केवल दो ही ग्रन्थ उपलब्ध हैं—पञ्चाशिका और दूसरा विक्रमांकदेवचरित। पंचाशिका में ५० श्लोक हैं और प्रति श्लोक का आरम्भ 'अद्यापि' से है। 'अद्यापि' से भी विल्हण के विपत्तिग्रस्त होने की सूचना मिलती है। मरने के समय किसी को शृङ्गारिक भाव नहीं सूझते, परन्तु प्रेमातिशय के कारण विल्हण को उस समय भी अपनी वचनवद्धता का स्मरण आया। किसी-किसी श्लोक में तो उन्होंने "अन्ते स्मरामि" अर्थात् अन्त समय में मैं उसे स्मरण करता हूँ। पंचाशिका का अन्तिम श्लोक अत्यन्त सुन्दर भावपूर्ण है—

यद्यापि नोज्झतिहरः किल कालकूटं कूर्मो बिभर्ति धरणीं खलु पृष्ठभागे।
अंभोनिधिर्वहति दुःसहवाडवाग्नि मङ्गीकृतं सुकृतिनः परिपालयन्ति ॥

कालकूट विष को पीकर अब तक उसे शंकर ने अपने कण्ठ में स्थान दे रखा है, फेंका नहीं। कूर्म ने अपनी पीठ पर पृथ्वी को एक बार जो रक्खा तो अब तक रक्खे हुए ही हैं; सागर भी अत्यन्त दुःसह वाडवानल को पूर्ववत् धारण किये है; सच है—सत्पुरुष जिसे एक बार अपना लेते हैं उसको फिर कभी नहीं छोड़ते, उसका सर्वदा परिपालन ही करते हैं। यह सुन्दर पद्य कवि की अद्भुत प्रतिभा का नमूना है। मरणोन्मुख मनुष्य के मुख से ऐसी सरस सालंकार कविता का निकलना कवि की रसमयता का ज्वलन्त प्रमाण है।



# काव्य की विशेषताएँ

बिल्हण के काव्य की शैली अत्यन्त-सरस, प्रसाद-गुण-युक्त तथा मनोहारिणी है। काव्य-रस स्वतः संवेद्य होता है, उसको वाणी से बताना कठिन है। कवि ने वैदर्भी-रीति में अपने काव्य को ग्रथन करने की प्रतिज्ञा पूर्णतया निभाई है। वैदर्भी-रीति का लक्षण 'माधुर्य व्यञ्जकैर्वर्णैरचना ललितात्मिका। अवृत्तिरल्प-वृत्तिर्वा वैदर्भी रीतिरिष्यते ॥' उसमें पूर्णतया घटता है 'वैदर्भीरीति' की कवि स्वयं प्रशंसा करता है—

'अनभ्रवृष्टिः श्रवणामृतस्य सरस्वतीविभ्रमजन्मभूमिः।
वैदर्भरीतिः कृतिनामुदेति सौभाग्यलाभप्रतिभूः पदानाम् ॥

वैदर्भी रीति में किये काव्य सरल तथा सरस और ध्वनिगर्भित होते हैं। अपने काव्य-नायक के चरित्र को यथासाध्य सुन्दर बनाने के लिये कवि सर्वथा प्रयत्नशील है। ऐतिहासिक विषयों को आलंकारिक रीति से कवि ने ऐसी चतुरता से संनिविष्ट किया है जिससे वे असाधारण कोटि में आ जाते हैं।

इस काव्य में यह और विशेष है कि वह आपाततः आनन्दमय और चमत्कारपूर्ण प्रतीत होता ही है, और तत्वावगति होने पर तो वही आनन्द और चमत्कार निःसीम और स्थायी हो जाता है। 'कामदुघा हि महाकवीनां वाचो भवन्ति।' इस उक्ति को विल्हण ने वास्तव में चरितार्थ कर दिखाया है। अनुप्रासों का अद्भुत संनिवेश चतुराई से किया है। उपमा, उत्प्रेक्षादि अलंकारों का चमत्कार तो स्वाभाविक होता ही है, परन्तु यहां श्लेषादि दुरूह अलंकार भी ऐसी चतुराई से ग्रथित किये गये हैं जो चित्त को विस्मित कर देते हैं।

कवि दो प्रकार के होते हैं—एक कारक और दुसरा भावुक। इन दोनों में कौन महान् है इसका निर्णय करना कठिन है।

'इण्डियन एण्टिक्वेरी' पत्र के संपादक विल्हण की रीति के विषय में कहते हैं—'विल्हण श्लेषालंकार के परम उपासक हैं। वह श्लेष भी अनुप्रासयुक्त होते हैं। इस विषय में तो अन्य आलंकारिक महाकवि उसको कदाचित् ही पा सकते हों'।

'मध्यकालीन अनेक कवियों के समान विल्हण भी दीर्घ-दीर्घतर समासों को अपने काव्य में रचते हैं। चमत्कार से भरी प्रहेलिकाओं के रचने में इस कवि को बड़ा आनन्द आता है। ऐसी प्रहेलिकाएँ काव्यामृत के पिपासुओं को बड़ी मनभावनी होती है'।

किसी ने विल्हण की शैली के सम्बन्ध में यह कहा है कि 'प्रतिपादित रीति के सर्वथा विपरीत विल्हण की रीति है।' इस प्रकार की आलोचना देखकर सहृदयों के हृदयों में खेद और उपहास का संगम हो जाता है। परन्तु श्री ए० बी० कीथ महोदय ने अपने संस्कृत साहित्य के इतिहास में विल्हण की रचना-शैली की बड़ी प्रशंसा की है। 'श्लेष स्वभावतः क्लेशकारक होते हैं तथापि विल्हण के श्लेष नितान्त सरल हैं। इस काव्य में प्रहेलिकाओं का एक प्रकार से अत्यन्ताभाव ही कहना चाहिये। समास भी बहुत स्वल्प हैं और वैदर्भी रीति से युक्त हैं।'

ऐसे अनर्गल आलोचकों के बारे में कवि स्वयं कहता है—

'रसध्वने रध्वनि ये चरन्ति संक्रान्तवक्रोक्तिरहस्यमुद्राः।
तेऽस्मत्प्रबन्धानवधारयन्तु कुर्वन्तु शेषाः शुकवाक्यपाठम् ॥'

तात्पर्य यह है—कवि ने इस काव्य में प्रसादपूर्ण वैदर्भी रीति को अपनाया है। जैसा कि वे स्वयं कहते हैं—

'सहस्रशः सन्तु विशारदानां वैदर्भलीला निधयः प्रबन्धाः।
तथापि वैचित्र्यरहस्यलुब्धाः श्रद्धां विधास्यन्ति सचेतसोऽत्र ॥'

कविता पर माधुर्य तथा प्रसाद गुण का पर्याप्त पुट है। वीररस तो प्रधान है ही परन्तु शृंगार तथा करुण का पुट भी कम मनोहर नहीं है। इसमें चतुर्थ सर्ग अत्यन्त प्रशंसनीय है। करुण रस को बड़ी सुचारुता से भर दिया है। रसानुकूल ही शब्दयोजना है। इस काव्य में इन्द्रवज्रा, वंशस्थ, अनुष्टुप् रथोद्धता, मदाक्रान्ता, पुष्पिताग्रा, और स्वागता ये छन्द प्रधानतया प्रयुक्त किये गये हैं। विल्हण के काव्य में कुछ विलक्षण प्रौढि रहने से सहृदयों का हृदय इनकी कविता पर रीझता है। अनुरूप दृष्टान्त, सरस पद विन्यास, विशद भाव प्रकाशन, विल्हण के काव्य की विशेताएं हैं। अनुरूप दृष्टान्त के दो उदाहरण—

'कुण्ठत्वमायाति गुणः कवीनां साहित्यविद्याश्रमवर्जितेषु ।
कुर्यादनार्द्रेषु किमङ्गनानां केशेषु कृष्णागुरुधूपवासः ॥'

साहित्य विद्या के अनुशीलन से जिनका हृदय सरस नहीं हुआ, उन पर कवियों के प्रशस्त गुणों का कुछ भी प्रभाव नहीं पड़ता । सुन्दरियों के न भीगे हुए ( सूखे ) केशकलाप, अगुरु के सुगन्धित धूप से क्या सुवासित हो सकते हैं ?

'कर्णामृतं सूक्तिरसं विमुच्य दोषे प्रयत्नः सुमहान् खलानाम् ।
निरीक्षते केलिवनं प्रविश्य क्रमेलकः कण्टकजालमेव ॥'

कुतार्किक खलजन, कानों में अमृत घोलने वाली सूक्तियों की रसमाधुरी को छोड़ केवल ऐसे दोषों को जिनको दोषाभास कह सकते हैं, खोज निकालने के प्रयत्न में ही लगे रहते हैं । सच है, क्रीडोद्यान में प्रवेश करके भी ऊँट बबूल के काँटों को ही खोजता है । कोमल किसलय तथा पुष्पों, फलों पर उसकी दृष्टि कदापि नहीं जाती ।

सोमेश्वर ने विल्हण की इस प्रकार प्रशंसा की है—

विल्हणस्य कवेः प्राप्तप्रसादैव सरस्वती ।
नीयते जातु कालुष्यं दुर्जनैर्व घनैरपि ॥



# प्रथम सर्ग का संक्षिप्त कथानक

एक समय ब्रह्मदेव जब प्रातःकालीन संध्यासमाधि में संलग्न थे उस समय देवराज इन्द्र उनके पास गये, और जाकर उनसे यह प्रार्थना की कि पृथ्वी पर अधर्म की वृद्धि हो रही है, अतएव आप ऐसा पुरुष उत्पन्न कीजिये, जिससे भयभीत होकर दुराचारी अपने अपने दुराचारों को त्याग दें।

यह सुनकर ब्रह्मदेव ने जल से भरी हुई अपनी अञ्जलि (चुलुक) की ओर देखा, देखते ही त्रिलोक की रक्षा करने योग्य उससे एक वीर पुरुष उत्पन्न हुआ। उसी पुरुष से चालुक्यों का वंश प्रारम्भ हुआ।

चालुक्यों का प्रथम पुरुष 'हारीत' हुआ। इस वंश के राजा लोग प्रथम अयोध्या में उसे अपनी राजधानी बनाकर रहते थे। शिलालेखों से ज्ञात होता है कि अयोध्या और दूसरे नगरों में इस वंश के ५९ राजाओं ने राज्य किया। उनमें से कई राजा जिनकी विजय लालसा बड़ी प्रबल थी, विजय करते हुए दूर तक दक्षिण में चले गये।

इसी वंश में श्री तैलप[1] नामका एक महाप्रतापी राजा हुआ। वह महान् वीर था। उसने पृथ्वी के कण्टकरूप राष्ट्रकूट के राजवर्ग को जड़ से उखाड़ डाला।

तैलप के अनन्तर सत्याश्रय[2] को चालुक्यवंश की राजगद्दी मिली। वह परशुराम के समान धनुर्विद्या में कुशल था।

उसके अनन्तर जयसिंहदेव[3] वहां का राजा हुआ। उसने बहुत दिनतक

---

१. तैलप ने ९७३ से ९९७ तक राज्य किया। एशियाटिक सोसाइटी के जनरल में लिखा है कि इस राजा ने मालवा पर चढ़ाई की थी। यह बात भोज-चरित तथा शिलालेखों में भी लिखी है।

२. सत्याश्रय का राज्य काल ९९७ से १००८ ई० तक है।

३. इस राजा ने १०१५ से १०४५ ई० तक राज्य किया। इन्द्र के हाथ से माला पहनाये जाने से कवि का यह अभिप्राय है कि जयसिंह ने युद्ध में प्राण छोड़े। १००८ और १०१८ के बीच जयसिंह के बड़े भाई ने राज्य किया, परन्तु उसका नाम बिल्हण ने छोड़ दिया।

राज्य किया। उसके कण्ठ में इन्द्र ने अपने हाथ से पारिजात की माला पहनाई।

१०४५ से १०६८ ई० तक चालुक्यों की राज्यलक्ष्मी जयसिंह के पुत्र आहवमल्ल की वशीभूत रही। इसका दूसरा नाम त्रैलोक्य मल्ल भी लिखा है। उसने चोलों को जीता और मालवा की राजधानी धारा पर भी चढ़ाई की। धारा में उस समय, राजा भोज राज्य करता था। भोज को धारा से भागना पड़ा।

डाहल के राजा कर्ण का भी अधिकार आहवमल्ल ने छीन लिया।

कांची के राजा को परास्त करके उसे उसने निकाल दिया। ( और अपनी राजधानी कल्याण को नये-नये प्रासादों और मन्दिरों से शोभित किया )

इस प्रकार प्रथम सर्ग में कवि ने मंगलाचरण, कवि और काव्य की प्रशंसा दुष्टों की निन्दा, काव्य चोरों का उपहास, आहवमल्ल और उसके पूर्वजों का वर्णन मात्र किया है।



## विक्रमांकदेव-चरित :—

गुप्त साम्राज्य के विलीन होने पर चालुक्य साम्राज्य जैसा प्रतापशाली साम्राज्य दूसरा नहीं था (१) वातापि चालुक्य (२) वेंगिचालुक्य (३) कल्याणचालुक्य, (४) गुर्जर चालुक्य—इस प्रकार चालुक्यों की चार शाखायें थीं।

'विक्रमांकदेवचरित' महाकाव्य का नायक विक्रमांकदेव (विक्रमादित्यषष्ठ) कर्नाटक प्रान्त के प्राचीन कल्याण नगर की चालुक्य शाखा में पैदा हुए थे।

उस समम चालुक्य वंश के राजा विद्याप्रेम, दानशीलता, उदारता आदि गुणों में औरों से बढ़े-चढ़े हुए थे। यही कारण है कि तत्कालीन राज्य शासन से सम्बन्धित अनेक ताम्र शासन, शिलालेख तथा प्रशस्तियां, आज भी पायी जाती हैं। यहां कवियों का तथा विद्वानों का बड़ा आदर हुआ करता था। इसीलिये कवि बिल्हण काश्मीर जैसे सुदूर देश से आकर उसके दरबार में आदर पा रहे थे। इसी चालुक्य शाखा में तैलप नाम का महाप्रतापी राजा हुआ। (९७३–९९७ ई०) जिसने राष्ट्रकूटों को जीत कर चालुक्य-राज्यलक्ष्मी को बढ़ाया। तैलप के पश्चात् सत्याश्रय ने राज्य-शासन किया (९९७–१००८ ई०) यह भी बड़ा शूर-वीर तथा प्रतापशाली राजा था। तदनन्तर जयसिंह ने राज्यसाशन सम्हाला (१०१५–४२ ई०)। यह भी लोकोत्तर प्रतापी तथा ऐश्वर्यशाली राजा हुआ। उसके बाद उसके पुत्र त्रैलोक्यमल्ल जो आहवमल्ल नाम से प्रसिद्ध था, उसने राज्यशासनसूत्र को हाथ में लिया (१०४२–१०६८ ई०)। इस प्रतापी राजा ने चोल-राजाओं को अनेक बार जीता। मालवा पर आक्रमण कर भोजराज को उसकी राजधानी धारा से भगाया। डाहलाधीश कर्ण को जीत कर चोल राजधानी कांची को अपने आधीन कर कल्याण नगरी में अपनी राजधानी स्थिर की। आहवमल्ल के तीन पुत्र हुए, उसींमें सोमेश्वर जेष्ठ था और विक्रमांकदेव-मध्यम तथा जयसिंह कनिष्ठ था। पिता के समक्ष ही विक्रमादित्य ने अनेक युद्ध किये और अपनी वीरता से सब को प्रभावित कर दिया। यह देख पिता ने उसको युवराज बनानां चाहा। परन्तु

ज्येष्ठ भाई के होते हुए स्वयं युवराज बनना उसने अनुचित समझा। अनेक प्रकार से पिता के आग्रह करने पर भी जब उसने युवराज बनना स्वीकार नहीं किया तब सोमेश्वर को ही उसने युवराज बनाया, परन्तु कार्य-भार विक्रम ही सम्हालते थे। पिता की अनुमति से विक्रम ने अनेक लड़ाइयां लड़ीं और उनमें जय प्राप्त की। उसने चोल राजाओं को कई बार हराया और उनकी राजधानी कांची को अपने आधीन किया। मालवाधीश अपने गये राज्य को पुनः पाने के लिये उसकी शरण आया और विक्रम ने उसके शत्रुओं को जीतकर उसे निष्कंटक राज्य अर्पण किया। कामरूप तथा गौड़देशों को भी उसने जीता। एक समय विक्रम दिग्विजय के लिये निकला, तब केरल के राजा को यम का अतिथि बनाया। सिंहल का राजा भयभीत होकर उसकी शरण में आया। तदनन्तर चोल देश के गांगकुड नगर को जीत कर और चक्रकोट नगर को जीतकर विक्रम जब वापस आ रहा था तब मार्ग में अनेक प्रकार के दुर्निमित्त दिखाई देने लगे। जिससे उसका हृदय बड़ा व्याकुल हो रहा था। कृष्णा नदी के किनारे पर अपना डेरा डाल अमंगल शान्ति के लिये पुण्य कर्म करने लगा। उसी समय कल्याण नगर से आकर किसी दूत ने उसे अकल्याण-वार्ता सुनाई। 'आपकी विजय सुनकर आपके पिता आहवमल्ल प्रसन्न हुए परन्तु असमय में ही भयंकर ज्वर से ग्रस्त होकर, रोग दूर होने के साधन को न देख दक्षिणा पथ जाह्नवी तुङ्गभद्रा में उन्होंने जलसमाधि ली।' पिता की मृत्यु का समाचार सुनकर विक्रम बड़ा दुःखी हुआ, और अपने जेष्ठ भ्राता की सान्त्वना के लिये कल्याण में पहुँचा। तदनन्तर कुछ दिनों तक वे दोनों भाई बड़े स्नेह से रहे।

विक्रम अनेक गुण संपन्न होता हुआ भी अपने ज्येष्ठ भाई को पितृतुल्य समझता था। दिग्विजय में प्राप्त की हुई धन-राशि उसने सोमेश्वर को ही अर्पण की।

परन्तु कुछ समय के बाद दुर्दैव-वश सोमेश्वर अत्यन्त दुर्विनीत और अन्यायपरायण हुआ। अपने दुर्गुणों से चालुक्य-राजलक्ष्मी को उसने कलंकित कर दिया।

यह देख विक्रम ने सोचा कि अब यहां रहने से अवश्य ही मुझे अपमानित

होना पड़ेगा, क्योंकि यह अपनी दुर्नीति का परित्याग न करेगा। अतः यहां से निकल जाना ही उचित है। तब अपने छोटे भाई जयसिंह को तथा अन्य अनुयायियों को लेकर कल्याण से निकल गया।

इस बात को सहन न कर सोमेश्वर ने उसके पीछे ही बड़ी सेना भेज दी। अपने बड़े भाई के साथ युद्ध करना ठीक नहीं यह जान कर भी अगतिक गति होकर विक्रम को युद्ध के लिये तैयार होना पड़ा। और क्षण भर में ही सोमदेव की सेना को उसने विध्वस्त कर दिया। अनेक बार सेना के भेजने पर भी सोमदेव अपने मनोरथों को सफल न कर पाया। तदनन्तर विक्रमने तुंगभद्रा नदी की ओर जाकर उसके किनारे अपना डेरा डाला और वहीं से अन्य राजाओं को जीतना प्रारंभ किया। फिर कुछ समय तक वनवास-मंडल में रहा।

कोंकण देश के राजा जयकेशी ने अत्यन्त नम्र होकर उसे बहुत सी धनराशि भेंट की।

आलुपराजा उसकी शरण में आकर अपने ऐश्वर्य को सम्हालने में समर्थ हुआ।

चोलराजाओं को तो विक्रम सदैव खदेड़ा करता था। चोल ने जब देखा कि विक्रम के साथ युद्ध करना बड़ा कठिन है तब सन्धि की प्रार्थना करने के लिये अपने दूत को उसकी सभा में भेजा। विक्रम ने उसकी सन्धि को स्वीकार कर लिया। और चोल ने अपनी कन्या का विवाह उससे कर दिया। चोल नृपति की अपनी राजधानी वापस आने के थोड़े ही समय बाद मृत्यु हो गई और राजधानी में विप्लव मच गया। इस बात को सुनकर विक्रम ने कांची जाकर उस विप्लव को दबाया और अपने श्यालक को वहां का राजा बनाया। उसी तरह गांगकुड जाकर वहां भी विजय प्राप्त की और अपने श्यालक को वहां का भी राजा बनाया। एक मास तक गांगकुड में रहकर फिर तुङ्गभद्रा वापस आया।

परन्तु विक्रम का यह सारा प्रयत्न विफल रहा क्योंकि थोड़े ही समय के बाद उस नवीन राज्य में विप्लव हो उठा और विक्रम के श्यालक अर्थात् चोल के पुत्र की मृत्यु हुई।

राजिग नामक वेंगदेश के राजा ने कांची के सिंहासन पर अपना अधिकार कर लिया। इस समाचार को सुन विक्रम ने राजिग पर आक्रमण करने के लिये अपनी सेना को तैयार कर कांची की ओर प्रस्थान किया। राजिग ने विक्रम से संधि करली जिससे विक्रम के बड़े भाई सोम देव के क्रोध का ठिकाना न रहा। भाई से बदला लेने के लिये यही अवसर उचित है, ऐसा सोचकर सोमेश्वर ने विक्रम पर पीछे से आक्रमण कर दिया। भाई के साथ युद्ध करना अनुचित है ऐसा समझकर विक्रम ने दूत भेज कर भाई को वहुत समझाया परन्तु कुछ फल न निकला। अन्त में युद्ध हुआ, और विक्रम अपने पराक्रम से विजयी हुआ। राजिग भाग कर कहीं चला गया और सोमेश्वर को पकड़ कर बन्दी बना लिया गया। अब कल्याण नगरी का शासन विक्रम करने लगा। विक्रम ने अपने भाई से २५ दिसम्बर १०७५ ई० से ३० जून १०७६ ई० के बीच राज्य जीता।

विक्रम ने 'करहाट' राजकुमारी चन्द्रलेखा को स्वयंवर में जीता और उसे अपनी पटरानी बनाया। राज्यारोहण के कुछ समय के अनन्तर छोटे भाई जयसिंह ने जो वनवास मंडल का शासन करता था, एक लंबी सेना एकत्रित करके विक्रम पर चढ़ाई बोल दी। विक्रम ने उसे बहुत कुछ समझाया परन्तु फल कुछ नहीं हुआ, अन्त में युद्ध हुआ और जयसिंह हार गया और जयसिंह की सेना पराजित होकर भाग खड़ी हुई। भागे हुए जयसिंह को सैनिकों ने राजा के सामने उपस्थित किय। तब विक्रम ने उसे साम वचनों से बहुत कुछ समझाया और विक्रम अपनी कल्याण नगरी में वापस आया। चोलों ने फिर एक वार अपना सिर ऊंचा किया तब युद्ध करने के लिये विक्रम को फिर कांची जाना पड़ा। वहां जाकर चोलों का अच्छी तरह दमन किया और उनको पराजित कर उनकी राजधानी कांची को अपने आधीन कर लिया। वहां कुछ दिन रहकर विक्रम अपनी राजधानी कल्याण को वापस आया।

इस प्रकार समस्त शत्रुओं को पराजित कर विक्रम ने सब प्रकार से सुख-शान्ति-समृद्धि का एकछत्र राज्य स्थिर कर लिया। उसके राज्य में अकाल, मृत्यु या दुर्भिक्ष नाम के लिये भी नहीं थे। प्रकृति देवी भी पूर्ण रूपेण उसकी सहायता करती थी। उसका राज्य दक्षिण में तुङ्गभद्रा से लेकर उत्तर में नर्मदा तक फैला

हुआ था। अपनी राज्य-समृद्धि के लिये वह सर्वदा प्रयत्नशील रहा करता था। याज्ञवल्क्य स्मृति-मिताक्षरा के रचयिता महापंडित विज्ञानेश्वर भी इसी के आश्रय में थे।

मुझे विश्वास है कि इतनी प्रस्तावना इस छोटी सी पुस्तिका के लिये पर्याप्त होगी। कवि-तत्कृति एवं प्रस्तुत महाकाव्य के सम्बन्ध में जितनी सामग्री आवश्यक है वह सब इस प्रस्तावना में संजोई गई है। परीक्षार्थी छात्र गण का यदि इससे लाभ हो सका तो मैं अपने परिश्रम को सफल समझूंगी।

सौ० निमल मुलगांवकर M. A., B. T.

# छन्दः-परिचयः

## ( एकादशाक्षरा वृत्तिः )

( १ ) स्यादिन्द्रवज्रा यदि तौ जगौ गः

| ऽऽ। | ऽऽ। | ।ऽ। | ऽ ऽ |
|---|---|---|---|
| त | त | ज | गु गु |

यदि तौ तकारद्वयं ( तगण द्वयं ) जगणो गुरुद्वयं च भवति तदा इन्द्रवज्रा नाम वृत्तं भवति। अत्र पादान्ते विरामो भवति।

( २ ) उपेन्द्र वज्राप्र थमेल घौसा

| ।ऽ। | ऽऽ। | ।ऽ। | ऽ ऽ |
|---|---|---|---|
| ज | त | ज | गु गु |

प्रथमे वर्णे लघौ सति सा इन्द्रवज्रैव उपेन्द्रवज्रा भवति ततश्च जगण-तगण-जगणाः गुरुद्वयं चेत् तदा उपेन्द्रवज्रा नाम वृत्तं भवतीत्यर्थः। अत्रापि चरणान्ते विरामः।

( ३ ) अनन्तरोदीरित लक्ष्मभाजौ
पादौ यदीया वुपजातय स्ताः

यस्य वृत्तस्य संबन्धिनौ पादौ चरणद्वयम् अनन्तरम् उदीरितयोः उक्तयोः इन्द्रवज्रोपेन्द्रवज्रयोः लक्ष्मभाजौ लक्षणाक्रान्तौ ता उपजातयः नाम वृत्तानि, अत्रापि चरणान्ते यतिः = विश्रामो भवति।

विक्रमांकचरितस्य प्रथमसर्गे उपजातिवृत्तात्मकानि पद्यानि, केवल मन्तिमं पद्यं शार्दूलविक्रीडिते।

| गिरांप्र | वृत्तिमं | मनीर | सापिमा | न्याभवि | त्रीनृप | तेश्चरित्रैः | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ।ऽ। | ऽऽ। | ।ऽ। | ऽ ऽ | ऽऽ। | ऽऽ। | ।ऽ। | ऽ ऽ |
| ज | त | ज | गु गु | त | त | ज | गु गु |

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| के वान | शुष्कांमृ | दमश्र | सिन्धु | संवन्धि | नींमूर्ध | निधार यन्ति |
| ऽऽ। | ऽऽ। | ।ऽ। | ऽ ऽ | ऽऽ। | ऽऽ। | ।ऽ।ऽऽ |
| त | त | ज | गु गु | त | त | ज गु गु |

अत्र उपजाति वृत्तम् । प्रथम चरणे उपेन्द्रवज्रा लक्ष्म, चरणान्त्याक्षरं 'पि' पादान्तस्थं विकल्पेन गुरुभवति इति गुरु । द्वितीय चरणे इन्द्रवज्रालक्ष्म, अत्रापि पादान्त्याक्षरं 'ति' गुरु ।

तृतीय चतुर्थ चरणयोः इन्द्रवज्रा, द्वयोर्मिश्रितत्वादुपजातिवृत्तम् ।

गण-लक्षणम्

आदि मध्यावसानेषु भजसा यान्ति गौरवम्
यरता लाघवं यान्ति मनौतु गुरुलाघवम्

ऽ ।
गुरु—लघु के चिह्न

( तीन वर्णों का एक गण होता है जिसमें प्रथम गुरु हो और दो लघु हों उसे 'भ' गण कहते हैं 'जगण' में मध्यगुरु होता है अर्थात् प्रथमाक्षर और अन्तिम अक्षर लघु होते हैं ।

'सगण' में अन्त्याक्षर गुरु होता है, अर्थात् प्रथम दो लघु होते हैं । 'यगण' में प्रथमाक्षर लघु, द्वितीय और तृतीय गुरु होते है । 'रगण' में मध्याक्षर लघु होता है प्रथम और तृतीय गुरु होते हैं । 'त' गण में अन्त्याक्षर लघु होता है । अर्थात् प्रथम दो गुरु होते हैं । तीनों गुरु जिसमें होते हैं वह 'भ' गण होता है । 'न' गण में तीनों लघु होते हैं ।

ह्रस्व स्वर को लघु और दीर्घ स्वर को गुरु कहते हैं । कहां कहां दीर्घ समझा जाय, इसलिये यह श्लोक दिया जाता है ।

संयुक्ताद्यं दीर्घं सानुस्वारं विसर्गसम्मिश्रम् । ९
विज्ञेयमक्षरं गुरु पादान्तस्थं विकल्पेन ।

संयोग के आदि का अक्षर गुरु जानना चाहिये । तथा दीर्घ को गुरु जानना चाहिये, अनुस्वार युक्त अक्षर तथा सविसर्ग अक्षर गुरु होता है, पाद के अन्त में लघु अक्षर भी कभी-कभी गुरु जानना चाहिये ।

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| भ | ज | स | य | र | त | म | न |
| ऽ।। | ।ऽ। | ।।ऽ | ।ऽऽ | ऽ।ऽ | ऽऽ। | ऽऽऽ | ।।। |

# शार्दूल विक्रीडितम्

सूर्याश्वैर्मसजस्तताः सगुरवः शार्दूलविक्रीडितम् । यस्य चरणे क्रमशः मसजस्तताः मगण सगण जगणसगण तगण तगणाः ततश्चैको गुरुः स्यात् तदा शार्दूलविक्रीडितं नामवृत्तं भवति तद् वृत्तं सूर्याश्वैः = द्वादशभिः सप्तभिश्च विच्छिन्नं भवति एकोनविंशत्यक्षरं छन्दः ।

उदाहरणम्

| ब्रूमस्त | स्यकिम | स्त्रकौश | लविधौ, | देवस्य | विक्राम | तः |
|---|---|---|---|---|---|---|
| S S S | I I S | I S I | I I S | S S I | S S I | S |
| म | स | ज | स | त | त | गु |

अत्र द्वादशभिरक्षरैः सप्तभिश्च विरतिः ।





# विक्रमाङ्कदेव-चरितम्

## 'सुचारु'-'सुरभि'-संस्कृत-हिन्दीव्याख्योपेतम्

### प्रथमः सर्गः

**भुजप्रभादण्ड इवोर्ध्वगामी स पातु वः कंसरिपोः कृपाणः ।**
**यः पाञ्चजन्य-प्रतिबिम्बभङ्ग्या धाराम्भसः फेनमिव व्यनक्ति ॥१॥**

अन्वयः—ऊर्ध्वगामी भुजप्रभादण्डः इव कंसरिपोः सः कृपाणः वः पातु, यः पाञ्चजन्य-प्रतिबिम्बभङ्ग्या धाराम्भसः फेनं व्यनक्ति इव ॥

व्याख्या—'आशीर्नमस्क्रिया वस्तुनिर्देशो वापि तन्मुखमि'ति शास्त्रात् महाकविः काश्मीरकभट्टः, श्रीबिल्हणः स्वीयमहाकाव्यस्य निर्विघ्नपरिसमाप्तिकामनया काव्यादौ पद्याष्टकेनाशीर्वादात्मकम्मङ्गलमाचरति—ऊर्ध्वगामीति । 'ऊर्ध्वङ्गन्तुं शीलमस्य-सः-ऊर्ध्वङ्गच्छतीति वा (उपपदसमासः)—ऊर्ध्वगामी=उपरिष्टात्प्रसरणशीलः । [ऊर्ध्वमिति द्वितीयान्तोपपदाद् 'गमेः' 'सुप्यजातौ णिनिस्ताच्छील्ये' इति 'णिनिः'] भुजयोः=बाह्वोः, प्रभा=कान्तिः, तस्या दण्डः=पुञ्जः, दण्डायमानोबाहुतेजःपुञ्ज-इवेत्यर्थः । कंसस्य रिपुः तस्य कंसरिपोः=कंसारेः, कंसहन्तुः श्रीकृष्णस्येत्यर्थः । सः प्रसिद्ध इति यावत् । कृपां नुदतीति—कृपाणः=करवालः, खड्ग इत्यर्थः । ['णुद= प्रेरणे ततो 'ऽन्येभ्योऽपि दृश्यते' इति 'डः', डित्त्वसामर्थ्यादभस्यापि टेर्लोपः, 'पूर्व-पदात्संज्ञायामग' इति णत्वम्] युष्मानस्मानन्यांश्च-वः 'त्यदादीनि सर्वैर्नित्य' मित्येक-शेषः । 'क्वचित्पूर्वशेषोऽपि दृश्यते युष्मच्छब्दस्यैव' [पातु=रक्षतु पा=रक्षणे, लोटि प्रथम-पुरुषैकवचने रूपम्] कंसरिपोः कृपाणस्य ऊर्ध्वप्रसरणशीलत्वरूपसमानधर्मसम्बन्ध-निमित्तकं भुजकान्तिदण्डत्वेनाहार्यसंभावनमुत्प्रेक्षा, इवपदवाच्या । यच्छब्दस्य पूर्वपरामर्शित्वाद् यः=कृपाणः । पाञ्चजन्यस्य = लक्ष्मीपतेः शंखस्य, 'शंखो

लक्ष्मीपतेः पाञ्चजन्य' इत्यमरः। प्रतिबिम्बम् = प्रतिफलनम् तस्य भङ्गिस्तया = व्याजेन।' व्याजच्छलनिभे भङ्गिर्वैदर्भीतनमीलिके'तिरभसः। धारा=तीक्ष्णाग्रभाग एवाम्भो जलं तस्य धाराम्भसः = कृपाणधाराजलस्य। फेनम् = डिण्डिरं "डिण्डिरोऽब्धिकफः फेनः"-इत्यमरः। व्यनक्तीव=प्रकटयतीव। अत्र पूर्वार्धे-पूर्णोपमा 'उपमानोपमेयसाधारणधर्मोपमाप्रतिपादकानामुपादाने पूर्णा, तत्रापीवशब्दोपादानाच्छ्रौती। यथाह भट्टमम्मटः-'यथेववादिशब्दा यत्परास्तस्यैवोपमानताप्रतीतिरिति यद्यप्युपमानविशेषणान्येते तथापि शब्दशक्तिमहिम्ना श्रुत्यैव षष्ठीवत् संबन्धं प्रतिपादयन्तीति तत्सद्भावे श्रौती उपमा। उत्तरार्धे योत्प्रेक्षा, तल्लक्षणं यथा—'सम्भावनमथोत्प्रेक्षा प्रकृतस्य समेन यत्।' अत्र कृपाणगतपाञ्चजन्यप्रतिबिम्बस्योपमेयस्य फेनेनोपमानेन सहाभेदसंभावनयोत्प्रेक्षा। अस्मिन् सर्गे उपजातिवृत्तम्। वैदर्भीरीतिः। प्रसादसंसृष्टौजोगुणः। अस्मिन् काव्ये वीररसोऽङ्गीति मङ्गलेनैव प्रतीयते। अत्र च श्रीकृष्णनिष्ठोत्साहस्य प्रतीयमानस्य, कविनिष्ठकृष्णविषयकभावेऽङ्गत्वात्प्रेयोऽलङ्कारः। वीररसस्य चापि अङ्गत्वात् रसालङ्कारश्च। अत्र भगवत्कृपाणस्य वर्णनात् तस्याऽलौकिकत्वमभिव्यज्यते इति वस्तुध्वनिः।

**भाषार्थः**—ऊर्ध्वस्फुरणशील-भुजदण्ड की कान्ति-पुञ्ज के समान कंसारि श्रीकृष्णचन्द्रका विश्वप्रसिद्ध खड्ग तुम्हारी, हमारी तथा औरों की भी रक्षा करे। पांचजन्य नामक शंख की प्रतिफलित छाया के बहाने जो (कृपाण) खड्गधारारूपी जलके फेन को ही मानो प्रकट कर रहा है ॥ १ ॥

**श्रीधाम्नि दुग्धोदधिपुण्डरीके यश्चञ्चरीकद्युतिमातनोति।**
**नीलोत्पलश्यामलदेहकान्तिः स वोऽस्तु भूत्यै भगवान्मुकुन्दः ॥२॥**

**अन्वयः**—यः नीलोत्पलश्यामलदेहकान्तिः श्रीधाम्नि दुग्धोदधिपुण्डरीके चञ्चरीकद्युतिम् आतनोति, सः भगवान् मुकुन्दः वः भूत्यै अस्तु।

**व्याख्या**—यः-श्रीकृष्णचन्द्र इत्यर्थः। नीलञ्च तदुत्पलञ्च=नीलोत्पलन्तद्वच्छ्यामला,-देहस्य कान्तिः-देहकान्तिर्यस्य स नीलोत्पलश्यामलदेहकान्तिः=नीलकमलनिभनीलतनुः। श्रियो लक्ष्म्याः शोभायाश्च धाम=गृहमाश्रयस्तस्मिन्-श्रीधाम्नि=लक्ष्मीनिवासस्थाने। धामतेजो गृहेमणौ-इत्यमरः। दुग्धोदधिरेव-क्षीरसागर एव पुण्डरीकं सिताम्भोजं-तस्मिन्दुग्धोदधिपुण्डरीके=क्षीरसागरमये श्वेतकमले। चञ्चरीकस्य=भ्रमरस्य द्युतिं कान्तिम्-चञ्चरीकद्युतिम् = भ्रमराभाम्। आतनोति =

विस्तारयति। सः इति प्रसिद्धपरामर्शी तच्छब्दः। भगोऽस्त्यस्य स भगवान्=षड्गुणैश्वर्यसम्पन्नः। 'ऐश्वर्यस्य समग्रस्य धर्मस्य यशसः श्रियः। ज्ञानवैराग्ययोश्चापि षण्णाम्भग इतीरणा॥' इतिस्मृतेः। [ भगशब्दात् 'तदस्यास्त्यस्मिन्निति मतुप्', 'मादुपधायाश्च मतोर्वोऽयवादिभ्य' इति मकारस्य वकारः ] मुकुन्दः=श्रीविष्णुः। युष्माकमस्माकमन्येषां चेति वः [ 'त्यदादीनीत्येकशेषः, क्वचित्पूर्वशेषोऽपि' इति च ] भूत्यै=ऐश्वर्याय। [ तादर्थ्ये चतुर्थी ] अस्तु। ऐश्वर्यप्रदो भवत्वित्यर्थः। अत्र धकारस्य तकारस्य लकारस्य च बहुकृत्वः सादृश्याद् वृत्यनुप्रासः। पूर्वार्धे-दुग्धोदधिपुण्डरीके इत्यत्र रूपकम्। वृत्यनुप्रासलक्षणम्-'एकस्याप्यसकृत्पर' इति मम्मटः। रूपकस्य लक्षणम्—'तद्रूपकमभेदो य उपमानोपमेययो' रिति मम्मटः। उत्तरार्धे च नीलोत्पलस्येव श्यामलदेहकान्तेःसद्भावादुपमा। चञ्चरीकद्युतिमिवद्युतिमित्यर्थावगमात् पदार्थनिदर्शना। अतः सर्वेषां संसृष्टिः। क्षीरसागराहि भगवतो नारायणस्य निवासस्थानं, लक्ष्म्याश्च निवासस्थानं कमलमिति प्रसिद्धिः। शुक्लत्वसाम्याद् दुग्धोदधौ पुण्डरीकत्वारोपेण एकत्रैव लक्ष्मीनारायणयोरवस्थितिरितिध्वन्यते।

**भाषार्थः**—जो ( भगवान् ) नीलकमल के सदृश अपनी श्यामल शरीरकान्ति से लक्ष्मी के निवासस्थान क्षीरसमुद्ररूपी श्वेतकमल में भ्रमरों की शोभा को विस्तारित करते हैं, वे भगवान् मुकुन्द तुम्हारी, हमारी तथा औरों की भी समृद्धि के लिये हों। अर्थात् सबके लिये ऐश्वर्यप्रद हों॥ २॥

**वक्षःस्थली रक्षतु सा जगन्ति जगत्प्रसूतेर्गरुडध्वजस्य।**
**श्रियोऽङ्गरागेण विभाव्यते या सौभाग्यहेम्नः कषपट्टिकेव॥ ३॥**

**अन्वयः**—जगत्प्रसूतेः गरुडध्वजस्य सा वक्षःस्थली जगन्ति रक्षतु, या सौभाग्यहेम्नः कषपट्टिकेव श्रियः अङ्गरागेण विभाव्यते।

**व्याख्या**—जगत्प्रसूतेरिति। जगतां = भुवनानां, प्रसूतिः = कारणं-तस्याः= जगत्प्रसूतेः=विष्टपकारणस्य। 'विष्टपं भुवनं जगदित्य'मरः। [ प्रपूर्वकात् प्राणिप्रसवार्थकषूङ्धातोः 'स्त्रियां क्तिन्नि'ति 'क्तिन्' ] गरुडः=सुपर्णः ध्वजे=पताकायां यस्य सः—तस्य=गरुडध्वजस्य=विष्णोः। सा प्रसिद्धेति यावत्। लक्ष्म्या निवासस्थानभूतेत्यर्थः। वक्षःस्थली=उरःस्थलम्। जगन्ति=भुवनानि। रक्षतु=अवतु। या ( वक्षःस्थली ) सुभगस्य भावः सौभाग्यम्। [ सुभगशब्दाद् 'गुणवचनब्राह्मणादिभ्यः

कर्मणि चे'ति भावे घञ् , 'हृद्भगसिन्ध्वन्ते पूर्वपदस्य चे'त्युभयपदवृद्धिः । ] तदेव हेम=सुवर्णन्तस्य = सौभाग्यहेम्नः । कषपट्टिका = निकषोपलिका । इव । श्रियः= लक्ष्म्याः । अङ्गरागेण=देहवर्णेन । विभाव्यते=ज्ञायते। सौभाग्यमेव हेम इतिरूपकम् । तस्य कषपट्टिकेवेत्युत्प्रेक्षेत्यनयोरङ्गाङ्गिभावसङ्करः ।

भाषार्थः—जगज्जनक गरुडध्वज विष्णु का वह वक्षस्थल, भुवनों की रक्षा करे, जो लक्ष्मी के शरीरवर्ण से सौभाग्यरूप सुवर्ण की कसौटी के सदृश ज्ञात होता है ॥ ३ ॥

**एकः स्तनस्तुङ्गतरः परस्य वार्तामिव प्रष्टुमगान्मुखाग्रम् ।**
**यस्याः प्रियार्धस्थितिमुद्वहन्त्याः सा पातु वः पर्वतराजपुत्री ॥ ४ ॥**

अन्वयः—प्रियार्धस्थितिमुद्वहन्त्याः यस्याः तुङ्गतरः एकः स्तनः परस्य वार्तां प्रष्टुम् इव मुखाग्रम् अगात् सा पर्वतराजपुत्री वः पातु ।

व्याख्या—प्रियार्धस्थितिमिति । प्रियस्य=पत्युः अर्धनारीश्वरस्य शिवस्येत्यर्थः । अर्धे=अर्धभागे, स्वीये दक्षिणाङ्ग इत्यर्थः । या स्थितिस्ताम् प्रियार्धस्थितिम्=शिवस्य गौरीदक्षिणाङ्गावस्थानम् । उद्वहन्त्याः=धारयन्त्याः । [ उत्पूर्वाद् वहे 'लटः शतृ शानचावप्रथमासमानाधिकरण' इति शतृप्रत्यये 'शप्श्यनोर्नित्य'मिति नुमि, 'उगितश्चे'ति ङीप् ] यस्याः=पार्वत्याः । तुङ्गतरः=द्वयोर्मध्येऽतिशयेन तुंगः । [ तुङ्ग-शब्दात् 'द्विवचनविभज्योपपदे तरबीयसुना'विति तरप्] उन्नततरः। एकः वाम इत्यर्थः । स्तनः=कुचः । परस्य=अन्यस्य, दक्षिणस्तनस्येत्यर्थः । वार्तां=वृत्तान्तम् । 'वार्ता-प्रवृत्तिर्वृत्तान्त उदन्तः स्या'दित्यमरः । प्रष्टुं=ज्ञीप्सितुम् । इव । मुखाग्रं=पार्वत्या मुखाग्रभागम् । अगात्=अयासीत् । [इण् धातोर्लुङि प्रथमपुरुषैकवचने रूपम् 'इणो गा लुङी'तिगादेशः, 'गातिस्थाघुपाभूभ्यः सिचः परस्मैपदेषु'ति सिचो लुक् ] सा ( पूर्व-वर्णिता ) पर्वतराजपुत्री=पार्वती । वः=युष्मान् । पातु=रक्षतु । वृत्तान्तप्रश्नस्यापर-स्तनकर्तृक-पार्वतीमुखाग्रकर्मकगमनसम्बन्धिफलत्वेनोत्प्रेक्षणात्फलोत्प्रेक्षा । अत्रार्धना-रीश्वरोऽभिव्यज्यते । उद्वहन्त्या इति पदसामर्थ्यात्पर्वतराजपुत्रीत्यत्र परिकराल्ङ्का-रात् पार्वत्या उद्वहनक्षमत्वं सूच्यते ।

भाषार्थः—अर्धनारीश्वर-प्रियपति की स्वदक्षिणाङ्ग में स्थिति को धारण करने वाली जिस पार्वती का एक अति उच्च ( वाम ) स्तन, दूसरे ( दक्षिण ) स्तन

की मानों वार्ता पूछने के लिये पार्वती के सन्मुख उपस्थित हुआ। वह पर्वत-राज हिमालय की पुत्री पार्वती तुम्हारी रक्षा करे ॥ ४ ॥

**सान्द्रां मुदं यच्छतु नन्दको वः सोल्लासलक्ष्मी-प्रतिबिम्बगर्भः ।**
**कुर्वन्नजस्रं यमुनाप्रवाह-सलील-राधा-स्मरणं मुरारेः ॥ ५ ॥**

अन्वयः—सोल्लासलक्ष्मीप्रतिबिम्बगर्भः नन्दकः मुरारेः यमुनाप्रवाहसलील-राधास्मरणम् अजस्रं कुर्वन् सान्द्रां मुदं वः यच्छतु ।

व्याख्या—सोल्लासेति । उल्लासेन सह वर्तमाना सोल्लासा [ 'तेन सहेति-तुल्ययोग'इति तुल्ययोगे बहुव्रीहिः ] 'वोपसर्जनस्ये'ति सहस्य सभावः ] सोल्लासा चासौ लक्ष्मीश्चेति कर्मधारयः । तस्याः प्रतिबिम्बं=प्रतिच्छाया गर्भे यस्य सः—( बहुव्री० ) सोल्लासलक्ष्मीप्रतिबिम्बगर्भः=सलीललक्ष्मीप्रतिच्छायमध्यः । नन्दकः=लक्ष्मीपतेः खड्गः । 'खड्गो नन्दक'इत्यमरः । मुरस्य अरिस्तस्य—मुरारेः = मुरनिषूदनस्य, विष्णोरित्यर्थः । यमुनाप्रवाहस्य सलीलराधायाश्च स्मरणं = स्मृतिम्—यमुनाप्रवाहसलीलराधास्मरणम्=कालिन्दीधारासविलासराधिकास्मृतिम् । अजस्रं=निरन्तरं । कुर्वन्=विदधत् । सान्द्रां=निविडां घनामिति यावत् 'घनं निरन्तरं सान्द्रमि'त्यमरः । मुदं=प्रीतिम् 'मुत्प्रीतिः प्रमदो हर्ष' इत्यमरः । वः=युष्मभ्यं [चतुर्थी सम्प्रदान इति चतुर्थी ] यच्छतु=ददातु । मुरारेरित्यत्र 'अधीगर्थदयेशां कर्मणि' इति स्मरणयोगात् कर्मणि षष्ठी । नन्दकस्य यमुनाप्रवाहेण लक्ष्म्याश्च राधया साम्यमिति श्रीकृष्णस्य स्मृतिः सङ्गच्छते । प्रतिफलितलक्ष्मीके नन्दकसंज्ञके खड्गे दृष्टे सति साम्याद् यमुनासलिले लीलासक्ताया राधायाःश्रीकृष्णकर्तृकस्मरणात् स्मरणालङ्कारः । यथाह मम्मटः—यथानुभवमर्थस्य दृष्टे तत्सदृशे स्मृतिः—स्मरणम् ।

भाषार्थः—जिसमें सविलास-लक्ष्मी की परछाई प्रतिफलित हुई है, ऐसा भगवान् विष्णु का नन्दकनामक खड्ग भगवान् को यमुनाप्रवाह का तथा लीला-विलसितराधा का निरन्तर स्मरण कराता हुआ तुम को तथा सभी को यथेष्ट आनन्द-प्रदान करे ॥ ५ ॥

**पार्श्वस्थपृथ्वीधरराजकन्याप्रकोपविस्फूर्जितकातरस्य ।**
**नमोऽस्तु ते मातरिति प्रणामाः शिवस्य सन्ध्याविषया जयन्ति ॥ ६ ॥**

अन्वयः—पार्श्वस्थपृथ्वीधरराजकन्याप्रकोपविस्फूर्जितकातरस्य शिवस्य ( हे ) मातः ! ते नमः अस्तु इति सन्ध्याविषयाः प्रणामाः जयन्ति ।

व्याख्या—पार्श्वस्थेति। धरन्तीति धराः ['नन्दिग्रहिपचादिभ्यो ल्युणिन्यच' इति धृञ् धातोः पचादित्वादच् ] पृथिव्या धराः-पृथ्वीधरा-स्तेषां राजा-पृथ्वीधरराजः। ['राजाहःसखिभ्यष्टच्' इति टच्। 'नस्तद्धिते' इति नान्तस्य भस्य टेर्लोपः।] तस्य कन्या-पृथ्वीधरराजकन्या। पार्श्वे तिष्ठतीति पार्श्वस्था (उपप. स.) ['आतोऽनुपसर्गे कः' इति कः। 'आतो लोप इटि चे'त्याकारलोपः] सा चासौ पृथ्वीधरराजकन्येति-पार्श्वस्थ-पृथ्वीधरराजकन्या-तस्याः प्रकोपस्तस्य विस्फूर्जितं=विचेष्टितं, तस्मात् कातरस्तस्य पार्श्वस्थपृथ्वीधरराजकन्याप्रकोपविस्फूर्जितकातरस्य=वामाङ्गस्थितपर्वतराजहिमाचल-सुतायाः पार्वत्या ईर्ष्याजन्यक्रोधातिशयस्य विचेष्टिताद् विलासाद् वा भीतस्य। (हे) मातः! सन्ध्याविषयाः=सन्ध्यामुद्दिश्य विहिताः, सन्ध्यामधिकृत्य कृता इत्यर्थः। प्रणामाः। जयन्ति=अत्युत्कर्षेण वर्तन्ते। (एकदा शिवः सन्ध्यां कामयमानः पार्वत्यां भृशं कुपितायां व्याजवचनैः स्वापराधं जुगोपेति प्रतीयते)।

भाषार्थः—पासही में विराजमान पर्वतराज हिमाचल की कन्या पार्वती जी के विशेष कोप के अविर्भाव से भयभीत हुए शिवजी के हे मातः! तुम्हारे लिये प्रणाम हैं, इस प्रकार सन्ध्या समय को देवो को किये हुए प्रणाम उत्कर्ष को प्राप्त होते हैं। अर्थात् महादेव को संध्या कामिनी में अनुरक्त जानकर पार्वती अत्यन्त कुपित हुई, तब महादेव ने संध्या की अधिष्ठात्री देवता को माता कहकर प्रणाम किया, जिससे पार्वती का भ्रम दूर होकर, क्रोध शान्त हुआ।

**वचांसि वाचस्पति-मत्सरेण साराणि लब्धुं ग्रहमण्डलीव।**
**मुक्ताक्षसूत्रत्वमुपैति यस्याः सा सप्रसादाऽस्तु सरस्वती वः॥ ७॥**

अन्वयः—ग्रहमण्डली वाचस्पतिमत्सरेण साराणि वचांसि लब्धुम् इव यस्याः मुक्ताक्षसूत्रत्वम् उपैति सा सरस्वती वः सप्रसादा अस्तु।

व्याख्या—ग्रहमण्डलीति। ग्रहाणां मण्डली ग्रहमण्डली=ग्रहसमुदायः। वाचस्पतये मत्सरस्तेन-वाचस्पतिमत्सरेण=वाचस्पतिद्वेषेण, ग्रहत्वसाम्येऽप्येष सुराचार्यो गुरुर्वाचस्पतिरित्यसूयया। साराणि=तत्त्वभूतानि। वचांसि=ज्ञानोत्पादकानि वाक्यानि। लब्धुमिव प्राप्तुमिव। यस्याः=सरस्वत्याः। मुक्ताक्षसूत्रत्वं=मौक्तिकजप-मालिकाभावम्। उपैति=प्राप्नोति, तद्रूपेण परिणमत इत्यर्थः। सा सरस्वती=वाग्देवता। वः=युष्मभ्यं [तादर्थ्ये चतुर्थी] सप्रसादा=सानुग्रहा [प्रपूर्वकात् सदेः 'हलश्चे'ति भावे घञ्] 'प्रसादोऽनुग्रहः स्वास्थ्यप्रसक्तिषु काव्यगुणे' इति हैमः।

अस्तु=भूयात्। (बृहस्पतिमात्सर्यहेतुकवचःसारप्राप्तीच्छाया ग्रहमण्डल्यां मुक्ताक्षसूत्रत्वारोपे फलत्वेनोत्प्रेक्षणात् फलोत्प्रेक्षा, इवपदवाच्या।)

भावार्थः—बृहस्पति के अतिरिक्त सूर्यादिग्रहों का समुदाय सोचने लगा कि, बृहस्पति का और हमारा साम्य होने पर भी अर्थात् वह भी ग्रह-कोटि में है और हम भी, तथापि वह सुराचार्य और वाक्पति, अर्थात् वाणी उसकी वशवर्तिनी है इस असूया से उससे भी अधिक तत्त्वभूतवचनों को प्राप्त करने के लिये जिसकी जपमालिका के मौक्तिकमणियों के रूपमें मानो परिणत हो गया। वह सरस्वती तुमपर अनुग्रह करे ॥ ७ ॥

**अशेषविघ्नप्रतिषेधदक्ष-मन्त्राक्षतानामिव दिङ्मुखेषु।**
**विक्षेपलीलाकरशीकराणां करोतु वः प्रीतिमिभाननस्य ॥ ८ ॥**

अन्वयः—दिङ्मुखेषु अशेषविघ्नप्रतिषेधदक्षमन्त्राक्षतानाम् इव इभाननस्य करशीकराणां विक्षेपलीला वः प्रीतिं करोतु।

व्याख्या—दिङ्मुखेष्विति। दिशां मुखानि तेषु-दिङ्मुखेषु=सर्वासु दिक्षु। अशेषा विघ्नास्तेषां प्रतिषेधस्तत्र दक्षा ये मन्त्राक्षतास्तेषाम्=सम्पूर्णान्तरायध्वंससमर्थवैदिकमन्त्राक्षतानाम्। 'लाजाः पुम्भूम्नि चाक्षताः' इत्यमरः। इव। इभस्याननमिवाननं यस्य सः, तस्य-इभाननस्य=गजाननस्य। करशीकराणां=शुण्डादण्डोत्क्षिप्तजलबिन्दूनाम्। विक्षेपलीला=विक्षेपविलासः। वः=युष्माकं [सम्बन्धसामान्ये षष्ठी] प्रीतिम्=आनन्दं करोतु=विदधातु। करशीकरेषु मन्त्राक्षतत्वस्योत्प्रेक्षणाद्वस्तूत्प्रेक्षा।

भावार्थः—सर्वत्र विघ्ननिवारण करने में समर्थ वैदिक मंत्राक्षतों के सदृश श्रीगजानन प्रभु के शुण्डादण्ड से विकीर्ण जलकणों का विलास तुम लोगों को प्रसन्न करे ॥ ८ ॥

अथोपक्रमणिकां प्रस्तौति—

**अनभ्रवृष्टिः श्रवणामृतस्य सरस्वतीविभ्रमजन्मभूमिः।**
**वैदर्भरीतिः कृतिनामुदेति सौभाग्यलाभप्रतिभूः पदानाम् ॥ ९ ॥**

अन्वयः—श्रवणामृतस्य अनभ्रवृष्टिः सरस्वतीविभ्रमजन्मभूमिः पदानां सौभाग्यलाभप्रतिभूः वैदर्भरीतिः कृतिनाम् उदेति।

व्याख्या—श्रवणेति । श्रवणयोः=कर्णयोः, अमृतस्य=सुधायाः-श्रवणामृतस्य=कर्णकुहरसन्तर्पकपीयूषस्य । अनभ्रे=पयोदादर्शनेऽपि वृष्टिः=वर्षणम् अनभ्रवृष्टिः=अतर्कितोपनतवृष्टिलाभ इत्यर्थः । सरस्वत्याः=वाग्देवताया विभ्रमाणां=विलासानां जन्मभूमिः=उत्पत्तिस्थानम् । पदानां=सुप्तिङन्तात्मनाम् । सौभाग्यस्य [ सुभगशब्दाद् 'गुणवचनब्राह्मणादिभ्यः कर्मणि च' इति भावे ष्यञ् । 'हृद्भगसिन्ध्वन्ते पूर्वपदस्य च' इत्युभयपदवृद्धिः ]=सुभगतायाः सौष्ठवस्येति यावत् । लाभः=सम्प्राप्तिः तस्य=प्रतिभूः=प्रतिलग्निका । वैदर्भरीतिः=सर्वगुणव्यञ्जकवर्णवती रीतिः । तल्लक्षणं च—'माधुर्यव्यञ्जकैर्वर्णै रचना ललितात्मिका । अवृत्तिरल्पवृत्तिर्वा वैदर्भी रीतिरिष्यते ॥' कृतिनां=भाग्यवतां कुशलानां च कवीनाम् । (कृतौ) उदेति=प्रकाशते । वैदर्भरीतौ तादृशवृष्टेस्तादृशजन्मभूमेस्तादृशस्य च प्रतिभूत्वस्यारोपः । केवलं भाग्यवन्तः कुशलाश्च तथाविधालौकिकगुणविशिष्टवैदर्भरीतौ काव्यं विरचयितुं प्रभवन्तीत्यभिप्रायः । वैदर्भरीतौ श्रवणामृतानभ्रवृष्टेः वाणीविलासजन्मभूमेः सौभाग्यलाभप्रतिभूत्वस्यचारोपाद्रूपकालंकारः । यथाह मम्मटः—'तद्रूपकमभेदो य उपमानोपमेययोः ।'

भाषार्थः—कर्णों को आनन्द देनेवाली सुधा की जो अतर्कित वर्षा है, ( अथवा ) जो सरस्वती के विलासों की जन्मभूमि है, जो पदों के सौन्दर्य का विश्वास दिलानेवाली है, ऐसी वैदर्भीरीति ( जिसमें सब गुणों का व्यंजन होता रहता है ) वह पुण्यशाली कवियों के काव्यों में ही प्रकट होती है अर्थात् कुशल और भाग्यवान् कविजन ही अलौकिक-गुणशालिनी वैदर्भीरीति में काव्य-रचना करनेमें समर्थ होते हैं ।

जयन्ति ते पञ्चमनादमित्र-चित्रोक्तिसन्दर्भविभूषणेषु ।
सरस्वती यद्वदनेषु नित्यमाभाति वीणामिव वादयन्ती ॥ १० ॥

अन्वयः—पञ्चमनादमित्रचित्रोक्तिसंदर्भविभूषणेषु यद्वदनेषु वीणां वादयन्तीव सरस्वती नित्यम् आभाति, ते जयन्ति ॥ १० ॥

व्याख्या—पञ्चमेति । पञ्चमनादः=सङ्गीतशास्त्रप्रसिद्धः पञ्चमस्वरस्तस्य मित्राणि-( मित्रपदेन सादृश्यं प्रतीयते ) तेन सदृशाः, ये चित्रोक्तिसंदर्भाः=चमत्कारकारिवचनकलापाः विभूषणानि=अलंकाराणि येषान्तानि तेषु, येषां=कवीनामित्यर्थः वदनेषु=मुखेषु । वीणां=वल्लकीं । वादयन्ती=झणत्कारं कुर्वाणेव ।

सरस्वती=वाग्देवता । नित्यं=सततम् । आभाति=शोभते । ते=कवयः, सहृदयाश्च । जयन्ति=अत्युत्कर्षेण वर्तंते । कवीनां वदनेषु सरस्वत्या वीणावादनस्य उत्प्रेक्षणात् क्रियास्वरूपधर्मोत्प्रेक्षा ।

भाषार्थः—संगीतशास्त्र-प्रसिद्ध पंचमस्वर के तुल्य चमत्कारोक्तियां जिनके मुखों की आभूषण हैं। जिन कवियों के मुखों में मानो वीणा को वजाती हुई सरस्वती नित्य विराजती है। वे कविगण उत्कर्ष को पाते हैं ॥ १० ॥

**साहित्यपाथोनिधिमन्थनोत्थं कर्णामृतं रक्षत हे कवीन्द्राः ।**
**यदस्य दैत्या इव लुण्ठनाय काव्यार्थचौराः प्रगुणीभवन्ति ॥ ११ ॥**

अन्वयः—हे कवीन्द्राः! साहित्यपाथोनिधिमन्थनोत्थं कर्णामृतं रक्षत, यदस्य लुण्ठनाय दैत्या इव काव्यार्थचौराः प्रगुणीभवन्ति ।

व्याख्या—हे कवीन्द्रा इति । हे कवीन्द्राः=कविश्रेष्ठाः । साहित्यमेव पाथोधिः=सागरः । तस्य मन्थनात्=आलोडनात् । उत्थम्=उत्पन्नम् । कर्णामृतं=श्रोत्राह्लादिकां सुधां । रक्षत=रक्षणं कुरुत । यद् यस्मात् । अस्य=काव्यामृतस्येत्यर्थः । लुण्ठनाय=अपहरणाय । दैत्या इव=असुरा इव । काव्यार्थचौराः=सर्वेक्षुद्राः कवयः काव्यार्थचौराः । प्रगुणीभवन्ति=प्रचुरीभवन्ति । [प्रगुणशब्दाद् भूयोगेऽभूततद्भावार्थे 'कृभ्वस्तियोगे संपद्यकर्तरि च्विः' इति च्विः, 'अस्य च्वौ' इति णकारोत्तरवर्त्यकारस्य 'ई' भवति] अप्रगुणाः प्रगुणाः सम्पद्यन्ते प्रगुणीभवन्ति इति विग्रहः । काव्यार्थचौरेषु दैत्यसाम्यादुपमा । यथाह मम्मटः—साधर्म्यमुपमाभेदे ।

भाषार्थः—हे कवीन्द्रों! साहित्य समुद्र के मन्थन से उत्पन्न हुई कर्णसुधा ( काव्यार्थ ) की रक्षा करो। क्योंकि कर्णपीयूषरूपकाव्यार्थ को लूटने के लिये दैत्यों की भांति काव्यार्थ के चोर क्षुद्रकवि बहुत हो रहे हैं ॥ ११ ॥

**गृह्णन्तु सर्वे यदि वा यथेष्टं नास्ति क्षतिः कापि कवीश्वराणाम् ।**
**रत्नेषु लुप्तेषु बहुष्वमर्त्यैरद्यापि रत्नाकर एव सिन्धुः ॥ १२ ॥**

अन्वयः—यदि वा सर्वे यथेष्टं गृह्णन्तु ( तथापि ) कवीश्वराणां कापि क्षतिः नास्ति । अमर्त्यैः बहुषु रत्नेषु लुप्तेषु ( सत्सु ) अद्यापि सिन्धुः रत्नाकरः एव ।

व्याख्या—यदि वेति । यदि वा=अथवा । सर्वे=समस्ताः, क्षुद्राः काव्यार्थचौराः कवय इतियावत् । यथेष्टं=पर्याप्तम्, यथाभिमतं कर्णामृतमिति यावत् ।

गृह्णन्तु = चोरयन्तु, अपहरन्तु। कवीश्वराणां=कवीन्द्राणां। कापि = काचित्। क्षतिः = हानिः। नास्ति। अमर्त्यैः = देवैरसुरैश्च। बहुषु = असंख्यातेषु। रत्नेषु= सर्वोत्कृष्टवस्तुषु मणिषु च लुप्तेषु = मन्थनेनापहृतेषु। अद्यापि = इदानीमपि। सिन्धुः = सागरः। रत्नाकरः=रत्नानामाकर एव। दृष्टान्तालङ्कारः, यथाहमम्मटः— 'दृष्टान्तस्तु सधर्मस्य वस्तुनः प्रतिबिम्बनम्।'

भाषार्थः—अथवा सब काव्यार्थ चोर क्षुद्र कवि लोग, काव्यामृत का यथेच्छ ग्रहण करें। इससे महाकवियों की कोई हानि नहीं है। देवदानवों ने बहुतसे रत्नों का अपहरण किया तथापि अभी तक समुद्र, रत्नों का निधि ही बना हुआ है॥ १२॥

**सहस्रशः सन्तु विशारदानां वैदर्भलीलानिधयः प्रबन्धाः।**
**तथापि वैचित्र्यरहस्यलुब्धाः श्रद्धां विधास्यन्ति सचेतसोऽत्र ॥१३॥**

अन्वयः—विशारदानां वैदर्भलीलानिधयः सहस्रशः प्रबन्धाः सन्तु। तथापि अत्र वैचित्र्यरहस्यलुब्धाः सचेतसः श्रद्धां विधास्यन्ति।

व्याख्या—विशारदानामिति। विशारदानां=कुशलानां प्राचीनकवीनाम्। वैदर्भलीलानिधयः = वैदर्भीरीतिविलासकोषाः, सागरा इति यावत्। सहस्रशः= सहस्राणि, । [सहस्राणि, सहस्राणीति सहस्रशः, नित्यवीप्सयोरितिद्विर्वचनम्। 'संख्यैकवचनाच्च वीप्सायामि'ति संख्या-वचनात् सहस्रशब्दात् 'शस्' प्रत्ययः 'तद्धितश्चासर्वविभक्तिः' इति अव्ययत्वं] प्रबन्धाः=काव्यानि। सन्तु। तथापि=तेषु काव्येषु सत्स्वपि अत्र = प्रस्तुते काव्ये। वैचित्र्यरहस्यलुब्धाः = चमत्कारकारिण्युक्तिपूर्णे लोलुपाः। सचेतसः = सहृदयाः। श्रद्धाम् = आस्थाम्। विधास्यन्ति = करिष्यन्ति।

भाषार्थः—काव्यकलाकुशल प्राचीन कवियों के वैदर्भीरीति से परिपूर्ण (गुम्फित) हजारों काव्यों के होने पर भी चित्त को चमत्कृत करनेवाली उक्तियों से भरे हुए इस काव्य में सहृदय लोग श्रद्धा रखेंगे।

**कुण्ठत्वमायाति गुणः कवीनां साहित्यविद्याश्रमवर्जितेषु।**
**कुर्यादनार्द्रेषु किमङ्गनानां केशेषु कृष्णागुरुधूपवासः॥ १४॥**

अन्वयः—कवीनां गुणः साहित्यविद्याश्रमवर्जितेषु कुण्ठत्वम् आयाति। अङ्गनानाम् अनार्द्रेषु केशेषु कृष्णागुरुधूपवासः किं कुर्यात्।

व्याख्या—कवीनामिति । कवीनां = काव्यकर्तृणां । गुणः = अलौकिकोक्तिचातुर्यम् । साहित्यविद्यायां = साहित्यशास्त्रे यः श्रमः=गुणनं, तेन वर्जिताः=रहितास्तेषु अरसिकेष्वित्यर्थः । साहित्यविद्या—'आन्वीक्षिकी त्रयी वार्ता दण्डनीतयश्चतस्रो विद्याः' इति कौटिल्यः, पञ्चमी साहित्यविद्येति यायावरीयः । सा हि चतसृणामपि विद्यानां निष्यन्दः, शब्दार्थयोर्यथावत् सहभावेन साहित्यविद्या । [ सहित-सम्—धा—क्त, 'दधातेर्हिः' इति धास्थाने 'हि' आदेशः । 'समो वाहिततत्तयोः' इति मलोपः । सहितस्य भावः-साहित्यम् 'गुणवचनब्राह्मणादिभ्यः कर्मणि च' इति ष्यञ् । कुण्ठत्वम् - अप्रसरणशीलताम् । आयाति = प्राप्नोति । कल्याणानि अंगानि यासान्तास्तासाम्-अङ्गनानां-सुन्दरीणाम् । [ 'अङ्गात् कल्याणे' इति अङ्गशब्दात् 'न' प्रत्ययः ] अनार्द्रेषु = रूक्षेषु । केशेषु = कुन्तलेषु । कृष्णं च तदगुरु च=कृष्णागुरु= सुगन्धद्रव्यभेदस्य नाम । 'अगुर्ववारुराजार्हमि'ति हैमः । तस्य धूपः=धूप्यतेऽनेनेति-धूपः । धूप = सन्तापे 'हलश्चेति' घञ् ] = सन्तापनम् तस्य वासः = सौगन्ध्यं । किं कुर्यात् = न किमपि फलं कुर्यात् , व्यर्थ इति यावत् । दृष्टान्तालङ्कारः ।

भावार्थः—साहित्यशास्त्र से अपरिचित लोगों के समक्ष कवियों का उक्तिचातुर्य सफल नहीं होता, जैसे सुन्दरियों के रूक्षकेशकलाप में कृष्णागुरुनामक धूप की सुगन्ध विफल रहती है ॥ १४ ॥

**प्रौढिप्रकर्षेण पुराणरीति-व्यतिक्रमः श्लाघ्यतमः पदानाम् ।**
**अत्युन्नति-स्फोटित-कञ्चुकानि वन्द्यानि कान्ताकुचमण्डलानि ॥१५॥**

अन्वयः—पदानां प्रौढिप्रकर्षेण पुराणरीतिव्यतिक्रमः श्लाघ्यतमः अत्युन्नति-स्फोटितकञ्चुकानि कान्ताकुचमण्डलानि वन्द्यानि ।

व्याख्या—पदानामिति । पदानां = सुप्तिङन्तात्मनाम् शब्दानामितियावत् । प्रौढिः = रसगुणालंकारादिप्रत्यायकत्वेनचमत्कारित्वं तस्याः यः प्रकर्षः = विशेषस्तेन । पुराणरीतेः = प्राचीनपद्धतेः प्राचीनकवीनां या रीतिः परिपाटी तस्याः व्यतिक्रमः = उल्लङ्घनम् । श्लाघ्यतमः = अतिशयेन श्लाघ्यः । अत्युन्नत्या = उन्नतिविशेषेण स्फोटितानि विदारितानि कञ्चुकानि = चोलकानि यैस्तानि । 'कञ्चुको वारबाणे स्यान्निर्मोके कवचेऽपि च । वार्धापकगृहीताङ्गस्थितवस्त्रे च चोलके' इति विश्वः । काम्यन्तेस्मेतिकान्ताः [ कमु = कान्तौ णिङ् , भावे क्तः 'निष्ठा' भुतार्थवृत्तेर्धातोर्निष्ठा

स्यात् 'क्तक्तवतू निष्ठा' ] 'कान्ता नार्यां प्रियङ्गौ स्त्री, शोभने त्रिषु, ना धवे' लोहे च चन्द्र-सूर्यायःपर्यायान्तःशिलासु चे'ति मेदिनी ।' तासां = कामिनीनां कुचाः स्तनास्तेषां मण्डलानि = बिम्बानि-आभोगो वा । 'बिम्बोऽस्त्री मण्डलं त्रिषु' इत्यमरः । 'मण्डलं देशबिम्बयोः । भुजङ्गभेदे परिधौ शुनि द्वादशराजके' इति कोषः । वन्दितुं योग्यानि-वन्द्यानि = स्तुत्यानि । [वदि = अभिवादनस्तुत्योः । 'इदितो नुम् धातोः' इति नुम् । वदे 'ऋहलोर्ण्यत् ' इति ण्यत् । ] दृष्टान्तालंकारः ।

प्रौढिः—'वह' धातोः 'स्त्रियां क्तिन्' इति क्तिन् । 'वचिस्वपियजादीनां किति' इति सम्प्रसारणम्, 'सम्प्रसारणाच्चे'ति पूर्वरूपम्, ततो ढत्वं (ह्रोढः) धत्वं-(झषस्तथोर्धो धः ) ष्टुत्वं-(स्तोः ष्टुना ष्टुः) ढलोपः ( ढो ढे लोपः ) दीर्घः ( ढ्रलोपे पूर्वस्य दीर्घोऽणः । 'प्र + ऊढिः इति । स्थिते गुणं बाधित्वा 'प्रादूहोढोढ्येषैष्येषु' इति वृद्धिः ।

प्रकर्षः—प्रपूर्वकात् 'कृष' विलेखने' इत्यस्मात् पचादित्वादच् उपसर्गबलादाधिक्यार्थः ।

रीतिः—'री' गतिरेषणयोः ( क्या० प० अ० ) 'स्त्रियां क्तिन्' इति क्तिन् ।' "रीतिः स्त्रियां स्यन्दप्रचारयोः' इति मेदिनी ।

व्यतिक्रमः—'क्रमु' पादविक्षेपे, अस्माद्धातो 'हलश्चे'ति घञ्, 'अत उपधाया' इति वृद्धौ प्राप्तायां 'नोदात्तोपदेशस्य मान्तस्यानाचमेः' उदात्तोपदेशस्य मकारान्तस्य आचमिवर्जितस्य चिणि ञ्णिति कृति च उपधाया अतो वृद्धिर्न स्यात् इति वृद्धिनिषेधः ।

उन्नतिः—उत्पूर्वात् 'नम्' धातोः 'स्त्रियां क्तिन्' इति क्तिनि 'अनुदात्तोपदेशवनतितनोत्यादीनामनुनासिकलोपो झलि क्ङिति' इति मलोपः ।

स्फोटितम्—'स्फुट' विकसने ततो ण्यन्तात् क्तः, 'णेरनिटि' इति णिलोपः ।

मण्डलः—'मडि' भूषायाम् ( वृषादित्वाद् उ० ) कलच्, मण्डयते इति मण्डलम् ।

प्रौढिप्रकर्षेण पुराणरीतेरुल्लङ्घनोदाहरणम्—

> अस्त्यप्रतिसमाधेयं, स्तनद्वन्द्वस्य दूषणम् ।
> स्फुटतां कञ्चुकानां यन्नायात्यावरणीयताम् ॥ ( ८।४५ )

भाषार्थः—पदों की रचना-चातुरी के उत्कर्षसे प्राचीन रीति का उल्लङ्घन भी

